ग्राप के द्वारा मन्त्री महोदय की तवज्जो इस खराबी की ग्रोर दिलाना चाहता हूं जो कि इस महकमें में मौजूद है ग्रौर यह बात ग्रच्छी नहीं है। यह एसा माहौल पैदा करें कि इस काम को महकमा वाल सेकरिड समझें। ट्यूब वैल लगाना तो एक बहुत ही सेकरिड काम है ग्रौर इस में महकमा किसी तरह की भी कुरप्शन करने की कोशिश न करे ग्रौर इस बुराई को दूर करना चाहिए।

इस के ग्रलावा सभापति महोदय एक ग्रौर शिकायत है ग्रौर वह यह है कि जितने भी मीटर रीडर हैं वे पूरी सावधानी से काम नहीं करते उन में फर्जशनासी कम है। बिल हर महीने ग्रा जाते हैं ग्रौर बाकायदा तौर पर पे किए जाते हैं लेकिन बाद में ग्राडिट ग्राब्जैक्शन ग्रा जाता है कि ग्राप का बिल तो 2 रुपए का है ग्रौर ग्राडिट ग्राबजेक्शन के मुताबिक 28 रुपए ग्रौर निकलते हैं। तो मरा निवेदन यह है कि ग्रगर कोई ग्राडिट ग्राब्जैक्शन ग्राता है तो उस को देखने के लिये महकमा है। डिपार्टमैंट किस लिये बैंठा है। ग्रगर मुझे बाकायदा बिल ग्राता है ग्रौर मैं उसे पे भी करता ग्रा रहा हूं फिर क्या वजह है कि 2–2½ साल बाद मुझ से 28–36 या 40 की मांग की जाती है? यह कहते हैं कि ग्राडिट ग्राब्जैक्शन में निकलते हैं। यह एक बहुत ही ना मुनासिब सी बात है जो नहीं होनी चाहिए। ग्रगर कोई गल्ती रहती है तो उसका वह क्लर्क जिम्मेदार है जिस ने मौका पर ठीक चैकिंग करके बिल नहीं बनाया। इसलिये मैं यह बात मंत्री महोदय से कहूंगा कि ग्रगर कोई गल्ती होती है तो उस की साथ साथ दरूस्ती होनी चाहिए लेकिन इस तरह के मुग्रामले बरसों तक पड़े नहीं रहने देने चाहिएं। ग्राडिट ग्राब्जैक्शन का मुग्रामला ग्रगर चैक भी करना पड़े तो साधारण ग्रादमी चैक भी नहीं कर सकता। बहुत से केसिज़ मेरे नोटिस में ग्राये हैं जो दफतर वालों के समय पर चैकिंग न करने की वजह से लोगों को देने पड़े हैं। यह एक निहायत ही बुरी बात है। ग्राप को ग्रापने कनज्यूमर्ज़ के सम्बन्ध में इतनी कोताही नहीं करनी चाहिए जिस से उस को किसी तरह का गिला करने का मौका मिले। यह चंद एक बातें थीं जो मैं मंत्री महोदय के नोटिस में लाना ज़रूरी समझता था।

**चौधरी नेत राम** (हिसार) : माननीय चेयरमैन साहिब, बिजली बोर्ड पर ग्रौर बिजली के सम्बन्ध में जो बहस चल रही है, मैं इस के मुताल्लिक ग्रर्ज़ करूंगा कि जो इस बोर्ड पर इतना बड़ा खर्च किया जा रहा है यह बिल्कुल बन्द होना चाहिए। जब तक स्कीम मुकम्मल हो गई उस को चालू करने के लिये मुताल्लिका स्टाफ रख लिया गया तो फिर इस के बाद इस बोर्ड को रखने की ज़रूरत ही क्या है। यह खर्च उन काम करने वालों पर होना चाहिए। यह नई बिजली की लाईन्ज़ दने पर होना चाहिए। इस पैसे से ग्रौर ज्यादा वह ग्रादमी लगाये जाएं जिस से कि बिजली ग्रौर ज्यादा बढ़ सके। हर सूबे में सस्ती बिजली दी जाती है मगर पंजाब में इतनी नई नई मशीनें मौजूद हैं, पानी मौजूद है ग्रौर हर तरह के साधन मौजूद हैं जिस से बिजली पैदा की जा सके मगर फिर भी यहां बिजली की कमी है ग्रौर बड़े महंगे रेट पर सप्लाई की जा रही है। जब शुरू शुरु में इस महकमे का बजट 11 करोड़ रुपये का था जो बढ़ते बढ़त 2 ग्ररब तक पहुंच गया है। मगर फिर भी जनता पर टैक्सों की भरमार है मगर जनता के फायदे की एक भी बात नहीं हो रही। मैं ने यहां पर एक सप्लीमैंटरी सवाल किया था कि ग्राप मेरे हलके में ट्यूबवैल्ज़ इस साल दे सकेंगे या कि नहीं। सरदार गुरदयाल सिंह

[चौधरी नेत राम]

ढिल्लों जो कि इस कैबीनिट के एक काबल तरीं वज़ीर हैं, ने यह जवाब दिया कि हम 15 हज़ार ट्यूबवैल्ज़ देने क सवाल को अभी पूरा नहीं कर सकेंग क्योंकि फंडज़ की अभी कमी है। यह ट्यूबवैल्ज की ही बात नहीं 3–4 साल से खम्बे खड़े हैं, तारें उन में लग चुकी हैं, बिजली नहीं दी जाती। जब हम पूछते हैं तो कहते हैं कि अभी दिहातों को देने के लिय हमारे पास इतनी बिजली नहीं है चेयरमैन साहिब, मैं आप के द्वारा इस सरकार से कहूंगा कि क्या वह इस तरह से पंजाब के अन्दर पैदावार बढ़ाना चाहते हैं। (इस समय कोरम की घंटी बजाई गई और कोरम हो गया) पैसे की कमी की बात कह कर इस तरह से वह सारे पंजाब का नुक्सान कर रहे हैं। एक तरफ तो सरकार नये नये महकमें कायम करके बेतहाशा रुपया खर्च कर रही है, दूसरी तरफ खर्च करने के लिये उन के पास पूर साधन भी नहीं हैं । खम्बे नहीं, तार नहीं और बिजली देने के साधन नहीं। इन तरीकों से बिजली बढ़ाई नहीं जा सकती। हज़ारों और स्कीमें चलाई जा सकती हैं मगर जिस से देश की शक्ति बढ़े उस के लिये साधन नहीं। जो रुपया सरकार की तरफ से नई नई स्कीमों पर खर्च किया जा रहा है मैं समझता हूं यह सरकार की बदनियती के सिवाये मैं और कुछ भी नहीं कह सकता। यह सरकार खुद इस ढंग की सरकार बन चुकी है।

चेयरमैन साहिब, मैं यह बात इसलिये कह रहा था कि इस सरकार ने बिजली की सप्लाई रैगूलरली अवेलेबल न करके एक ऐसा काम किया है जिससे खेतीबाड़ी सफर करती है इंडस्ट्री सफर करती है और घरों में बहिनें जो छोटे छोटे काम करके अपना गुजारा कर सकती हैं वह बिजली के बिना उन्हें अंडरटेक नहीं कर पाती। चौधरी रिज़क राम का जहां तक सवाल है, मैं जानता हूं कि यह खुद ईमानदार हैं, मगर सरकार के बंधे हुए ढांचे में फिट हैं इसलिये उसी तरह से चलना पड़ता है, जैसे सरकार चलाना चाहती है। कितने ही महकमों में कुरप्शन है जिसकी ज़िम्मेदार यह सरकार है। क्योंकि जैसा मालिक करेगा वैसा उसके नौकर करेंगे। सरकार के कामों से कर्मचारियों को हौसला मिलता है।

(इस समय कोरम की घंटी बजाई गई और कोरम पूरा हो गया)

चेयरमैन साहिब, यह सरकर लूट खसूट की आदी है और मुनाफा खाने की आदी है, इसी लिये सारी प्रजा का यह हाल है। एक बड़ा आदमी शादी ब्याह पर खूब पैसा लुटाता है पास के भी यही समझते हैं कि ऐसा करना ही शान है और वह भी शुरू कर देते हैं वैसा करना। ठीक उसी तरह सरकार और कर्मचारियों और जनता का हाल है। अगर सरकार की बदनियती न हो और सचमुच यह बिजली देना चाहती है तो अभी अभी 35 लाख ज़िला हिसार से इक्ट्ठा हुआ है, उसको उसी ज़िले पर बिजली देने के लिए खर्च कर दे। हिसार एक ऐसा ज़िला है कि अगर उसको पानी मिल जाए, चाहे नहरों से और चाहे बिजली के द्वारा तो वहां की ज़मीन में एक एकड़ में 40, 40 मन गेहूं पैदा हो सकता है। 50 मन कपास, 400 मन आलू, 500 मन गोभी और इसी तरह से दूसरी चीज़ों की पैदावार बढ़ चढ़ कर हो सकती है। लेकिन इस सरकार की नीयत अच्छी नहीं है। यह सरकार 8 करोड़ रुपया तो सिर्फ राजाओं को और नवाबों को पेनशन का देती है। इसी तरह जगह जगह हर डिपार्टमेंट को इन्द्रपुरी बनाया हुआ है और हैड आफ दी डिपार्टमैंट को इन्द्रासन दिया हुआ है। रोज़ डांस होते हैं और एक एक दफतर में 20, 20 परियां भर रखी हैं जिन्हें डांस के लिये इस्तेमाल करते हैं। अगर यही पैसा जो इन बातों

पर खर्च हो रहा है वह बिजली पर और पानी पर खर्च किया जाए तो घरों में और खेतों में व इंडस्ट्रीज़ में हर जगह पैदावार बढ़ सकती है।

जहां पर नहर नहीं जा सकती जैसे लुहारू, भिवानी, जो टीबे का इलाका है वहां पर बिजली ले जाई जाए और छोटी छोटी फैक्टरियां सैट अप की जाएं। साथ में जैसे बरतन बनाने की इंडस्ट्री है जो वहां पर फलफूल सकती है वह लगाई जाए तो फायदा हो सकता है लेकिन सरकार की तो चेयरमेन साहिब, नीयत ही बद है। इसी तरह लुहारू, महेन्द्रगढ़ और रिवाड़ी के इलाके में ट्यूबवैल लग सकते हैं और पैदावार बढ़ाई जा सकती है।

**सरदार लछमन सिंह गिल** : जो इन्होंने पाकिस्तान का ज़िक्र किया वह कहां पर है, जनाब ?

**श्री चेयरमैन** : वह प्राइवेटली पूछ लेना । (The hon. Member may enquire it privately.) (इस समय कोरम के लिये घंटी बजाई गई और कोरम हो गया)

**टिक्का जगजीत सिंह** ( नारायणगढ़ ): चेयरमन साहिब, मैं आपका मशकूर हूं जो आपने मुझे बोलने का टाइम दिया। आज इलैक्ट्रसीटी बोर्ड के मुताल्लिक बहस हो रही है। मेरी समझ में नहीं आता कि ऐसी हालत क्यों है कि जब हम किसी अफसर से या मिनिस्टर से मिलते हैं और बिजली के मुताल्लिक कोई शिकायत करते हैं तो वह कहता है कि चूंकि बोर्ड आटोनोमस बाडी है, इसलिये हम कुछ नहीं कर सकते हैं। माना कि आटोनोमस होने के नाते आप इंटरफियर नहीं कर सकते लेकिन तोड़ तो सकते हैं। पहले भी तो बिजली का काम सरकार के द्वारा होता था और ठीक चल रहा था लेकिन अब जब से बोर्ड बना है तो लोगों की बेतहाशा शिकायात बढ़ गई हैं। अगर आप इसे तोड़ नहीं सकते तो फिर पब्लिक की शिकायतों को दूर करने का कोई ज़रिया निकालिए। बिजली बोर्ड वाले कहते हैं कि बिजली उतनी दे सकते हैं जितनी कि हमें उस पर आमदनी होती है। और उसमें खर्च निकाल लेंगे। अगर यह बात ही होती है तो जितने बैंकवर्ड और हिल्ली एरियाज हैं उनकी बिजली लेजाने की पुजीशन ही नहीं। जो रिकवरी की परसेंटज है अगर वह दें तो वह इस पुजीशन में नहीं हैं। इससे बैकवर्ड और हिल्ली एरियाज़ को बड़ा नुक्सान हो रहा है। और वहां के लोगों को इस में बहुत तकलीफ है। और फिर इलैक्ट्रिसिटी जो सप्लाई होती है, यह अगर उसके लिए ज्यादा शोर मचाए या कहें तो वहां पर सर्वे कर लेते हैं और उसके बाद उसकी प्राजैक्ट बन जाती है। अखबारों में आ जाता है। उसके बाद रसाले निकलते हैं। लेकिन उसके बाद पता नहीं उसे किस कोल्ड स्टोरेज में डाल दिया जाता है, उनका कोई नाम नहीं लेता। अगर कहें तो एक दो प्राजैक्टों क नाम भी ले दूंगा।

**ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਤਾਰ ਸਿਘ** : ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਡੀਬੇਟ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ। ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਕੋਰਮ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਕੋਰਮ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। (At this stage the quorum bells were rung but still there was no quorum in the House.)

**Mr. Chairman** : Since there is no quorum, I adjourn the House for 15 minutes.

(*The House re-assembled at* 12.20 *P.M. and Tikka Jagjit Singh resumed the Speech.*)

(Mr. Speaker Shri Harbans Lal in the Chair.)

**टिक्का जगजीज सिंह** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि बोर्ड जो स्कीमें बनाता है उस वक्त लोगों को खुश करने के लिए सर्वे तो करा लिया जाता है लेकिन बाद में उन स्कीमों को कोल्ड स्टोरेज में रख दिया जाता है। हमारे राजपुरा की स्कीम थी जिस में डेरा बसी से

[टिक्का जगजीत सिंह]

बुंगा वगैरा गांव में बिजली देने के लिये 1962 में स्कीम मन्जूर हुई थी लेकिन आज तक वहां एक गांव को भी बिजली नहीं दी गई है पता नहीं वह स्कीम कहां पड़ी है। उस में कई गांव ऐसे हैं जहां 50 गज़, सौ गज़ और आधे मील के फासले पर बिजली की लाइन जा रही है लेकिन वहां भी बिजली नहीं दी जा रही पता नहीं इस की क्या वजह है। हमारे ज़िला में इन इलाकों में कैनाल वाटर आबपाशी के लिए नहीं मिलता। इसलिए फूड प्रोडक्शन बढ़ाने के लिए ज़रूरी है कि वहां टयूबवैल्ज़ के लिये बिजली दी जाए। मैं अर्ज़ करता हूं कि अम्बाला ज़िला के गांव को पंजाब के दूसरे ज़िलों के गांव के मुकाबले में बहुत ही कम बिजली मिलती है। 1963-64 में जहां करनाल में 18 गांव, पटियाला 16, रोहतक 24, हुशियारपुर 24, संगरूर 27 और अमृतसर के 37 गांव को बिजली दी गई है वहां अम्बाला ज़िला में सिर्फ 15 गांव में बिजली दी गई। जो ज़िले पहले ही ऐडवांस हैं उन में किसी में 37 और किसी में 27 गांव को बिजली दी गई लेकिन अम्बाला जैसे पिछड़े ज़िला में 15 गांव को दी गई है। नारायणगढ़ सबडिवीज़न के बारे में कहा जाता था कि जब वहां 33 के. वी. सबस्टेशन बन जाएगा उस के बाद आसानी से वहां बिजली मिल जाएगी। लेकिन अब वहां सबस्टेशन भी बन गया है लेकिन उस के बाद भी किसी गांव में बिजली नहीं दी गई है। जो पहले थी वही है। सधौरा बधोली के दरम्यान का जो इलाका है वहां 5 मील के रेडियस में कोई बिजली की लाइन नहीं है। इसी तरह रत्तोवाली साइड में चले जाएं वहां कोई बिजली का प्रोविज़न नहीं है। प्राजैक्ट तो बने हुए हैं लेकिन बिजली सप्लाई नहीं कर रहे हैं। मैं अर्ज़ करता हूं कि यह जो कोल्ड स्टोरेज में स्कीमें रखी हुई हैं इन को बाहर निकालें और वहां बिजली सप्लाई की जाए। इस के अलावा मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि बिजली सप्लाई करने के लिये बोर्ड ने कुछ परसैंटेज रखी हुई है और जितनी परसैंटेज टोटल एक्सपैंडीचर की रिकवर होती है उस के मुताबक बिजली दी जाती है। शायद यह रखा है कि 18 फीसदी रिकवरी होगी तो वहां बिजली की लाइन ले जाएंगे। अगर यही असूल सब के लिये आगे बढ़े हुए इलाकों के लिये भी और पिछड़े हुए बैकवर्ड हिल्ली एरियाज़ के लिये भी रखा जाएगा तो इन पिछड़े इलाकों में 18 फीसदी रिकवरी निकलेगी नहीं और वहां फिर बिजली कभी मिलेगी नहीं। मैं अर्ज़ करता हूं कि इन तमाम पिछड़े हुए और बैकवर्ड हिल्ली एरियाज़ में परसैंटेज 18 से घटा कर 12 की जाए ताकि उन इलाकों को भी सहूलियत मिल सके। इस के अलावा बिजली के बिल पे करने में बड़ी दिक्कत गांव वालों को आती है। बख्शी साहिब ने भी ज़िला कांगड़ा के बारे में बताया कि वहां बहुत दूर २ से लोगों को आकर बिजली के बिल पे करने पड़ते हैं। यही तकलीफ बाकी गांव में भी है। इस के लिये यह होना चाहिए कि बोर्ड का क्लर्क वहां बिल कुलैक्ट करने गांव में जाए और महीने में एक दिन इस के लिये फिक्स कर दिया जाए। कई गांव में अब भी ऐसा हो रहा है और जिन गांव में ऐसा हो रहा है वहां क्लर्क पर कभी डाका नहीं पड़ा इसलिये अगर बाकी गांव में भी यह चीज जारी कर दी जाए तो भी कोई लूटमार नहीं होगी। हिल्ली एरियाज़ में तो पहले ही क्राइम्ज़ की परसैंटेज बहुत कम है। इसलिए वहां गांव में ऐसा इन्तज़ाम किया जाए ताकि लोगों को सहूलियत

हो। मैं स्पीकर साहिब आपका मशकूर हूं जो आपने टाईम दिया है और मैं उम्मीद करता हूं कि मेरे इलाका नारायणगढ़ सबडवीज़न को इग्नोर नहीं किया जाएगा और जो स्कीमें बोर्ड ने वहां बनाई हैं उन्हें जल्दी पूरा किया जाएगा।

**खान अब्दुल गफ्फार खां** (अम्बाला शहर) : जनाब स्पीकर साहिब, बिजली बोर्ड के मुताल्लिक आज बहस हो रही है और उस बहस में बहुत से मैम्बरान ने हिस्सा लिया है और अपने अपने ज़िलों की तक्लीफात ब्यान की हैं। कुछ ज़िला अम्बाला के मुताल्लिक भी जो साहिब अभी मुझ से पहले बोल रहे थे, उन्होंने ज़िक्र किया है। मैं भी महज़ अम्बाला के मुताल्लिक कहना चाहता हूं क्योंकि अम्बाला ज़िला ऐसा है जिसको हर तरह से इग्नोर किया जा रहा है। कई भाई जब हरियाना के मुताल्लिक बात करते हैं तो हमारे पास आते हैं और कहते हैं ज़रा यहां दस्तखत कर दो कभी पंजाबी रिजन वाले कि आप यहां दस्तखत कर दो। गर्ज़ेकि जो आता है दस्तखत करवाने आता है वरन् हमारी अम्बाला की हालत यह है कि न हम इधर के हैं और न उधर के हैं। बीच में ही लटक रहे हैं। (हंसी) पिछले वक्तों से ही बिजली महकमा के इन्चार्ज मिनिस्टर हरियाना के ही चले आ रहे हैं। अभी पहले चौधरी रणबीर सिंह थे और अब चौधरी रिज़क राम हैं लेकिन मुझे बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि इन सब ने हरियाना के माने रोहतक, गुड़गांव, हिसार, करनाल वगैरह ही समझ रखे हैं और अम्बाला किसी गिनती में नहीं है। हमारा इलाका बगैर किसी इरीगेशन के है। आप ज़रा मुलाहज़ा फरमायें कि हमारे ज़िला के बीच से तीन नहरें निकलती हैं। वैस्टर्न जमुना, सरहंद और भाखड़ा की नरवाना ब्रांच लेकिन इन तीनों में से हमें बरायेनाम पानी भी नहीं मिलता। मा-सवाये इसके सिर्फ नरवाना ब्रांच से कोई बीस-बाईस गांवों को मामूली सा पानी मिलता है अब जो ज़िला दूसरों को पानी देता है उस को पानी से महरूम रखना कहां तक वाजिब है यह आप देख लें। यह ठीक है कि हम समझते हैं कि हम बड़े परोपकारी साबत हो रहे हैं। चलो हमें पानी नहीं देते तो न सही दूसरों को तो मिल रहा है लेकिन सब्र की भी कोई हद होती है। आप यहां बार बार कहते हैं कि हम अठारह साल तक खामोश रहे पाकिस्तान की बातों को बर्दाश्त करते रहे लेकिन आखिर सब्र की भी कोई हद होती है। सब्र की हद के बाद जो कुछ हुआ, वह आप सब देख ही चुके हैं। मैं कहता हूं कि हमारी सब्र की आज़मायश न की जाए और न ही करनी चाहिए क्योंकि सब्र की आज़मायश करने का नतीजा ठीक नहीं होता जैसा कि आपने देख लिया।

मैं बता देना चाहता हूं, बिलकुल खुले लफ़्ज़ों में बता देना चाहता हूं। आप वही कुछ कराने के लिए मजबूर कर रहे हैं जो पाकिस्तान के साथ सब हिन्दुस्तानियों ने किया। तमाम इलाके में आबपाशी के लिये नहर नहीं है। टयूबवैलों को कैसे चलाया जाए जबकि लोगों को बिजली नहीं मिलती।

**श्री अध्यक्ष** : क्या आप पाकिस्तान की तरह फौज बना रहे हैं? (Are you recruiting an army as is being done by Pakistan?)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : स्पीकर साहिब, यह इस तरह से नहीं मानते। यह तो मेजर आप्रेशन करने से ही मानते हैं। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि चौधरी रिज़क राम जो इस

[खान अब्दुल गफ्फार खां]

महकमा के मिनिस्टर हैं, उन्होंने इस ज़िला का दौरा किया, उन्होंने खुद देखा और तसलीम भी किया कि जितना बैकवर्ड यह इलाका है उतना कोई बैकवर्ड नहीं है। इस इलाके को बिजली और पानी की मदद नहीं दी जाती है। इन को बार बार कहा जाता है लेकिन यह टस से मस नहीं होते नज़र आते। मैं नहीं समझता कि आखिर अम्बाला पंजाब के नक्शे में है या नहीं। इन को नज़र आता है या नहीं। क्या इन्हें दिखाने के लिये ऐनक तैयार कराएं? जब इन के लिये ऐनक तैयार कराएंगे तो यह नाराज़ होंगे और कहेंगे कि बागी होना चाहते हैं। इसलिए मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे सब्र की इन्तहा हो चुकी है। बहुत हद हो चुकी है आप मेहरबानी कर अम्बाला डिस्ट्रिक्ट में बिजली सप्लाई करें ताकि वहां पर लोग ट्यूबवैल्ज लगा सकें। यहां पर ग्रो मोर फूड के स्लोगन्ज़ लगाते हैं। कहा जाता है कि इस को प्रायरटी मिलनी चाहिए। मैं समझता हूं कि अम्बाला डिस्ट्रिक्ट में इस सिलसिले में कोई प्रायरटी नहीं दी जा सकती। जब पानी नहीं मिलता तो ग्रो मोर फूड कैसे हो सकती है। मैं समझता हूं कि इलैक्ट्रिसिटी बोर्ड और मिनिस्टर साहिब खुद ग्रो मोर फूड के स्लोगन्ज़ तो लगाते हैं लेकिन वह चाहते नहीं कि डिस्ट्रिक्ट अम्बाला में ग्रो मोर फूड की जाए क्योंकि इन्होंने डिस्ट्रिक्ट अम्बाला को बिजली नहीं दी। जहां पर ज़्यादा ज़रूरत होती है वहां पर बिजली नहीं दी जाती। यहां पर कहा गया कि अमृतसर ज़िला में 25 गांवों को बिजली सप्लाई की गई। चाहिए तो यह था कि सब जगहों से रोक कर अम्बाला डिस्ट्रिक्ट को बिजली दी जाए क्योंकि अम्बाला में बिजली नहीं दी गई। स्पीकर साहिब, मैं आप से दरखास्त करना चाहता हूं कि जनाबेआली आप इन को हिदायत करें कि अम्बाला ज़िला को कुछ न कुछ बिजली दें ताकि वहां पर ग्रो मोर फूड हो सके। अगर वहां पर ग्रो मोर फूड न हुई तो इस की ज़िम्मेदारी वहां के किसानों पर नहीं होगी बल्कि इलैक्ट्रिसिटी बोर्ड के अफसरों पर और मिनिस्टर साहिब पर होगी जिन्होंने लोगों को बिजली नहीं दी। मिनिस्टर साहिब को खुजली हो रही है। कभी उठते हैं और कभी बैठते हैं। मैं पहले प्रोटैस्ट के तौर पर कह चुका हूं और अब बड़े अदब से कहना चाहता हूं कि अम्बाला तहसील के इलाके को ग्रो मोर फूड के लिये बिजली दी जाए। वैसे तो इस इलाके की ज़मीन बहुत ज़रखेज़ है। यह मेरे कहने की बात नहीं यह तो एग्रीकल्चर डिपार्टमेंट के फिगर्ज़ है। यहां की ज़मीन निहायत ज़रखेज़ है। अगर पंजाब में अम्बाला डिस्ट्रिक्ट की जमीन सफा अव्वल पर नहीं तो सूबे के किसी इलाके से दूसरे दर्जे पर नहीं है। इसलिये अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस ज़िला को बिजली और पानी दिया जाए।

**कामरेड राम प्यारा** (करनाल) : स्पीकर साहिब, पहले गरीब बिजली जलाते थे तो उन पर अमीरों की निस्बत ज्यादा खर्च पड़ता था। इस तरह से गरीब जनता तकलीफ उठा रही थी। मेरी कोशिशों से गरीबों को कुछ राहत पहुंची। मैं इस सिलसिले में प्लैनिंग कमिशन के मैम्बरों को मिला और मैं ने चौधरी रणबीर सिंह से भी बातचीत की थी। उस के बाद हाउस में एक बिल लाया गया जिस की वजह से अमीरों और गरीबों के लिये तकरीबन एक जैसे रेट्स मुकर्रर हो गए लेकिन बाद में सरकार अमीरों और कुछ ही सीनियर अफसरों के जो 100 यूनिट्स या इस से अधिक यूनिट्स इस्तेमाल करते हैं, दबाब को रिजिस्ट न कर सकी।

इस का नतीजा यह हुआ कि सरकार ने अपने आर्डर से ड्यूटीज़ में कमी कर दी। मैं सरकार से पूछना चाहता हूं कि जिस बिल को सरकार पहले लागू कर चुकी हो और कनज़्यूमर्ज़ को उन रेट्स से बिजली भी सप्लाई की जा चुकी हो तो क्या सरकार एनेब्लिंग क्लाज़ की आड़ में ड्यूटीरेट्स में कमी करने का हक रखती है या नहीं। मैं चाहता हूं कि यह मामला एल. आर. के आफिस से एग्ज़ामिन कराया जाए कि आया सरकार के पास कोई इख्तियार है जिस के तहत खुद ड्यूटी के रेट्स को किसी एनेब्लिंग क्लाज़ की आड़ में कर सके। स्पीकर साहिब, मेरे अन्दाज़े के मुताबिक जहां २ पर बिजली की चोरी होती है, बोर्ड उस को रोकने के लिये कोई इन्तजाम नहीं कर सका। अगर कोई इवेज़न के बारे में नोटिस लाता है तो नोटिस लाने वाले के विरुद्ध ही ऐक्शन लिया जाता है और जो बिजली की चोरी करता है, उस के विरुद्ध ऐक्शन नहीं लिया जाता। स्पीकर साहिब, आप की मार्फत सदन में एक बात रखना चाहता हूं—म्यूनिसिपल कमिश्नर करनाल ने एक आटे की चक्की लगाई हुई है। उसे बिजली की इवेज़न करते हुए पकड़ा गया। पहले उस की चक्की में 800 से ले कर 1,200 यूनिट तक बिजली कनज़्यूम होती थी लेकिन बाद में 300–400 यूनिट ही बिजली कनज़्यूम होने लगी। यह मामला बोर्ड के नोटिस में लाया गया। बोर्ड वाले उस म्यूनिसिपल कमिश्नर के विरुद्ध ऐक्शन तो नहीं ले सके लेकिन वहां के लाईन सुप्रिनटेंडेंट को वहां से तबदील कर दिया क्योंकि उस ने यह केस पकड़ा था। यह मामला चौधरी रिज़क राम के नोटिस में लाया गया। उन्होंने भी कहा कि इस को क्यों तबदील किया जा रहा है। मैं ने उस को वहां पर रिटेन करने के लिये काफी कोशिश की लेकिन कोशिशों के बावजूद यह हुआ कि उस को वहां से हटा कर इस से निकट दूसरी जगह पर लगवाया। जो अफसर. एस. डी.ओ. और एक्स.इ.एन. जो मिल कर हेरा-फेरी करते थे, उन पर कोई ऐक्शन नहीं लिया गया। इस तरह के कई और केसिज़ हैं जहां पर नोटिस देने वाले के विरुद्ध ही ऐक्शन लिया गया और बिजली की चोरी करने वाले के विरुद्ध कोई ऐक्शन नहीं लिया गया।

स्पीकर साहिब, मैं 1962–63 में पी.ए.सी. का मैम्बर था। मैं ने अफसरों से सवालों के ज़रिए पूछा तो उन से पता चला कि 99 प्रतिशत केसिज़ में डिफाल्टर्ज़ के विरुद्ध कोई ऐक्शन नहीं लिया। इस के बारे में मेरी सुजैशन यह है कि डिफाल्टर्ज़ के विरुद्ध ऐक्शन लिया जाए। मैं सरकार को सुझाव देना चाहता हूं कि डिपार्टमैंट को ऐसा चैक रखना चाहिए कि कितनी बिजली पैदा हुई और उस में कितनी खप्त हुई। यह भी चैक किया जाए कि ट्रांसमिशन लाईन से कहीं बिजली चोरी तो नहीं होती। इस की ओर सरकार को ज़्यादा ध्यान देने की ज़रूरत है। आज के ज़माने में जब बिजली की ज़रूरत ग्रो मोर फूड के लिये है, इंडस्ट्रीज़ को बढ़ाने के लिये है, काटेज इंडस्ट्रीज़ को बढ़ाने के लिये है और मुल्क की हर डिवैलपमेंट के लिये बहुत ही ज़रूरी है। मैं तो यह कहना चाहता हूं कि एमरजैंसी को सामने रखते हुए शायद ही कोई ऐसी कामोडिटी हो जहां पर बिजली की ज़रूरत न हो। हर जगह पर बिजली की सख्त ज़रूरत है। इसलिये सरकार को बिजली को बढ़ाने के लिये ज़्यादा से ज़्यादा मदद करनी चाहिए। इस की तरफ सरकार को ज़्यादा से ज़्यादा खर्च करना चाहिए ताकि लोगों को ज़्यादा से ज़्यादा बिजली काम करने के लिये मिल सके।

[कामरेड राम प्यारा]

यह जो दो-तीन तजवीज़ें मैं ने बताई हैं इन पर अमल करने से रेवेन्यू बढ़ सकता है। जो आदमी सिर्फ दो बत्तियां जलाता है और जिस का खर्च केवल 15 यूनिट तक आता है उस को 6 आने यूनिट के हिसाब से देने पड़ते हैं। जिस आदमी का खर्च 15 यूनिट से 40 यूनिट तक आता है, जिस के पास पंखे हैं उस को चार आने फी यूनिट के हिसाब से बिजली का खर्च देना पड़ता है। जो आदमी चालीस यूनिट से भी ज़्यादा बिजली खर्च करता है और जिस के पास बिजली के पंखे है, हीटर हैं और फ्रिज भी है बायलर्ज़ हैं उस को लगभग अढ़ाई तीन आने फ़ी यूनिट के हिसाब से खर्च देना पड़ता है। सोशलिस्टक पैटर्न का मतलब यह है कि जो आदमी ज़्यादा खर्च बरदाश्त नहीं कर सकता उस को रिलीफ दिया जाए लेकिन हमारी गवर्नमैंट ने उल्टा सिस्टम बनाया हुआ है। जिन की इन्कम हजारों रुपयों की है उन को ज़्यादा रिलीफ देती है, जिन की सैंकड़ों रुपये इन्कम है उन को उन से कम रिलीफ देती है लेकिन जिस चपड़ासी की आमदनी 70 या 80 रुपये है या एक सौ रुपया है उस को रिलीफ सब से कम दिया जाता है। उस पर सब से ज़्यादा बोझा है। सैक्रेटरीज़ की टैक्स देने की ऐवरेज यूनिट कम है और चपड़ासियों की टैक्स देने की ऐवरेज यूनिट ज्यादा है। क्या यही मतलब होता है सोशलिस्टिक पैटर्न का? सोशलिस्टिक पैटर्न का मतलब तो यह होता है कि गरीब आदमी को रिलीफ दिया जाए। सरकार को चाहिए कि अमीर आदमियों पर सैक्रेटरीज़ पर टैक्स के रेट बढ़ाए। अगर सरकार की यह हिम्मत नहीं है कि अफसरों पर रेट बढ़ा कर अपना रेवेन्यू बढ़ा सके तो पैटी कनज़्यूमर्ज़ पर रेट घटाया जाना चाहिए क्योंकि उन का कुछ कसूर नहीं है। संविधान के मुताबिक अमीर और गरीब सब से एक जैसा सलूक होना चाहिए। अगर अमीरों पर रेट बढ़ा दिया जाए तो उससे काफी रुपया स्टेट एक्सचेकर में आ सकता है। रुपये का प्रबन्ध कई फालतू महकमे बंद कर के भी हो सकता है।

कई बार यह डिफीकल्टी भी आती है कि खम्भे पहुंच जाते हैं, ट्यूबवैल सैंक्शन हो जाते हैं लेकिन दूसरा मैटीरियल नहीं होता। गवर्नमैंट को इस बात का भी ध्यान रखना चाहिए कि वह बोर्ड पर इस बात के लिये आंख रखे कि मैटीरियल के लिये दूसरे इक्विपमैंट के लिये भी आर्डर बहुत जल्दी प्लेस होना चाहिए। खम्भे होने के बावजूद दूसरा सब कुछ तैयार होने के बावजूद तारों वगैरह के न होने से काम रुका रहता है। इसलिये यह आर्डर भी ठीक वक्त पर प्लेस किया जाना चाहिए।

एक बात कह कर मैं बैठ जाऊंगा। कई दफा बिल के पेमैंट न करने की वजह से जो कुनैक्शन काट दिया जाता है उस के बारे में बोर्ड को असूल बना लेना चाहिए कि एक महीने के बाद या दो महीने के बाद अगर किसी का बिल नहीं आया तो उस का कुनैक्शन काट लिया जाएगा। कागज़ पर तो शायद पहले से यह असूल बना हुआ होगा लेकिन प्रैक्टिस में यह बात देखी गई है कि जहां पर पांच, दस, पन्द्रह या बीस रुपये बिल की पेमैंट नहीं होती वहां तो कुनैक्शन कट जाता है लेकिन जहां पर पच्चास या सौ रुपये बिल होता है वहां पर कुनैक्शन नहीं कटता क्योंकि बेचारे काटने वालों की हिम्मत नहीं पड़ती कि तगड़े आदमी का कुनैक्शन काट दें। अगर काटने वाला जुर्रत करता है तो ऊपर से एस.डी.ओ. का टैलीफोन आ जाता है या एग्ज़ैक्टिव इंजीनियर का टैलीफोन आ जाता है। मेरे नोटिस में कई केस आए हैं, मैं

डीपार्टमैंट से कहूंगा कि वह इस मामले को एग्ज़ामिन करवाएं कि जिस आदमी का बिल ज़्यादा होता है उस का कुनैक्शन क्यों नहीं काटा जाता और थोड़े बिल वालों की बिजली क्यों काट ली जाती है। बेशक सब की बिजली काट दें लेकिन लाठी वाले को क्यों छोड़ देते हैं। सरदार गुरनाम सिंह को बड़ा जान कर उन की बिजली तो न काटी जाए और राम प्यारा को छोटा जान कर कि मेरी आवाज़ कम है काट दें, यह ठीक नहीं है। (विघ्न) मैं ने मिसाल दी है इस में नाराज़ होने की कोई बात नहीं है। एक महीने या दो महीने की म्याद मुकर्रर कर दें उस के मुताबिक हरेक की बिजली काट दें। अमीर गरीब सब के साथ एक जैसा सलूक होना चाहिए।

इन अलफाज के साथ मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं।

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ** (ਜਗਰਾਉਂ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਰੀਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਹੋਈ ਹੈ, ਵੈਸੇ ਤਾਂ ਇਹ 3 ਸਾਲ ਪੁਰਾਣੀ ਹੈ, ਇਸ ਤੇ ਬਹਿਸ ਕਰਨੀ ਬੇਮਾਨੀ ਹੈ। ਅਸੂਲ ਇਹ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸੇ ਵੀ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਦੀ ਕਾਰਗੁਜ਼ਾਰੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਉਸੇ ਸਾਲ ਦੇ ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਵੇਖਿਆ ਜਾ ਸਕੇ ਕਿ ਉਸ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਨੇ ਸਾਲ ਭਰ ਕੀ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਸ ਰੀਪੋਰਟ ਨੂੰ ਡਿਸਕਸ ਕਰਨ ਵਾਲੀ ਗਲ ਤਾਂ ਫਾਰਮੈਲੀਟੀ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੈ, ਲੈਣ ਦੇਣ ਨੂੰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੈ।

ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਬੋਰਡ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਇਹ ਬਣਾਇਆ ਤਾਂ ਇਸ ਮਤਲਬ ਲਈ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਜੋ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਦਿਲ ਹੈ ਇਸ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਹਰ ਸ਼ੋਬੇ ਵਿਚ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਇਸ ਮਤਲਬ ਲਈ ਇਸ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਦੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਬਹਿਮ ਪਹੁੰਚਾਈਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ ਜੋ ਇਥੇ ਇੰਡਸਟਰੀ ਅਤੇ ਜ਼ਰਾਇਤ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕੇ। ਪਲਾਨਿੰਗ ਕਮਿਸ਼ਨ ਦਾ ਅਤੇ ਸੈਂਟਰ ਦਾ ਮੁੱਦਾ ਤਾਂ ਇਹ ਸੀ, ਤਾਂ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਰੁਪਿਆ ਦਿਤਾ ਸੀ। ਪਰ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਇਲੈਕਟ੍ਰੀਸਿਟੀ ਬੋਰਡ ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਦੇਣੀ ਬੜੀ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੈ। ਇਹ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਨਹੀਂ ਸਮਝਦਾ, ਨਾ ਉਸ ਉਪਰ ਸੈਂਟਰ ਦਾ ਹੋਲਡ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਉਸ ਉਪਰ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦਾ ਹੋਲਡ ਹੈ। ਦੋਵੇਂ ਮਿਨਿਸਟਰ ਇਥੇ ਬੈਠੇ ਹਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਇਹ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਚੌਧਰੀ ਰਣਬੀਰ ਸਿੰਘ ਵੀ ਇਥੇ ਬੈਠੇ ਹਨ, ਚੌਧਰੀ ਰਿਜ਼ਕ ਰਾਮ ਵੀ ਇਥੇ ਬੈਠੇ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ ਖਿਆਲਾਤ ਮੈਂ ਸ਼ੁਰੂ ਵਿਚ ਜ਼ਾਹਿਰ ਕੀਤੇ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਰਜਮਾਨੀ ਕਰਨ ਦੀ ਜਦੋ ਜਹਿਦ ਕੀਤੀ ਸੀ, ਅਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਈ ਵਾਰ ਪਰਸਨਲੀ ਵੀ ਮਿਲੇ ਸਾਂ। ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੇਬਸੀ ਜ਼ਾਹਿਰ ਕੀਤੀ। ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ ਇਕ ਐਸ. ਡੀ. ਓ. ਕਿੰਨਾ ਫਰੂਨ ਤਬੀਅਤ ਸੀ ਉਸ ਨੇ ਮਿਨਿਸਟਰ ਦੇ ਆਰਡਰਜ਼ ਤਕ ਫਲਾਊਟ ਕੀਤੇ। ਕੋਈ ਗਲ ਅਤੇ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਕੀਤੀ ਜਿਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਚੰਗਾ ਨਾ ਨਿਕਲਿਆ। ਮੇਰੇ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਤਬਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਅਜਿਹਾ ਇੰਪੀਰੀਅਲ ਬੋਰਡ ਹੈ ਜਿਸ ਉਪਰ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦਾ ਕੋਈ ਕੰਟ੍ਰੋਲ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਪੇਸ਼ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਰਿਜ਼ਕ ਰਾਮ ਹੋਰਾਂ ਨਾਲ ਗਲ ਕਰਦੇ ਹਾਂ। ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕੈਬਿਨਟ ਵਿਚ ਵਨ ਆਫ ਦੀ ਏਬਲੈਸਟ ਮਨਿਸਟਰ ਹਨ, ਅਤੇ ਡਿਪਾਰਟਮੈਂਟ ਨੂੰ ਸੈਟ ਵੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਗਲ ਮੰਨਣ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸੰਕੋਚ ਹੋਵੇ ਪਰ ਬਾਹਰ ਬੜੀ ਫਰਾਖ ਦਿਲੀ ਨਾਲ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਸ ਬਿਜਲੀ ਬੋਰਡ ਉਪਰ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦਾ ਕੋਈ ਕੰਟ੍ਰੋਲ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਉਹ ਐਡਮਨਿਸਟ੍ਰੇਟਿਵਲੀ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ

[ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ]

ਹੈ। ਬੋਰਡ ਦਾ ਚੇਅਰਮਨ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਆਈ. ਸੀ. ਐਸ. ਅਫਸਰ ਹੈ ਐਨੀ ਫਰੂਨ ਤਬੀਅਤ ਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲਿਆਂ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਉਸ ਅਫਸਰ ਦੇ ਕਿਰਦਾਰ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਂਦੇ ਜਾਣ, ਜਿਹੜੇ ਵਾਕਿਆਤ ਹੁੰਦੇ ਰਹੇ ਹਨ, ਕਿਸੇ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਐਡਮਿਨਿਸਟ੍ਰੇਟਰ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਹਕੂਮਤ ਦੀ ਵਾਗ ਡੋਰ ਹੋਵੇ , ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਨਾਕੋਂ ਚਨੇ ਚਬਾ ਦੇਵੇ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਪੁਛੇ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਰੁਪਿਆ ਕਿਸ ਬੇਦਰੇਗੀ ਨਾਲ ਖਰਚਿਆ ਹੈ। ਉਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਮਿਨਿਸਟਰ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਬੇਬਸ ਸਮਝਦੇ ਹਨ। ਕੋਈ ਉਹਦੇ ਨਾਲ ਲੋਹਾ ਲੈਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਹੈ ਅਤੇ ਐਡਮਿਨਿਸਟ੍ਰੇਸ਼ਨ ਵਿਚ ਦਖਲ ਦੇਣ ਤੋਂ ਡਰਦੇ ਹਨ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਕਿਸੇ ਪਬਲਿਕ ਬਾਡੀ ਦਾ ਰੈਫਰੈਂਡਮ ਕਰਵਾਓ, ਬਲਾਕ ਸਮਿਤੀਆਂ ਦਾ ਜਾਂ ਤੁਸੀਂ ਐਮ. ਐਲ. ਏਜ਼ ਨੂੰ ਵਾਰੀ ਵਾਰੀ ਆਪਣੇ ਚੈਂਬਰ ਵਿਚ ਬੁਲਾ ਕੇ ਪੁਛੋ ਤਾਂ ਹਰ ਇਕ ਦੀ ਇਹੋ ਰਾਏ ਹੋਵੇਗੀ ਕਿ ਬਹੁਤ ਕੁਰਪਟ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਹੈ, ਇਸ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਹੋਰ ਕਿਧਰੇ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ। ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਦਾ ਸਾਮਾਨ ਇਸੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਇੰਜੀਨੀਅਰ ਚੋਰੀ ਕਰਵਾ ਕੇ ਲੈ ਗਏ ਹਨ। ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਹਰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਇਸ ਗਲ ਤੋਂ ਵਾਕਫ ਹੈ। ਇਥੇ ਹੀ ਬਸ ਨਹੀਂ, ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਿਨ ਦਿਹਾੜੇ ਟਿਆ ਲੁਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ, ਜਿਸ ਕਲਾਸ ਨੂੰ ਮੈਂ ਰੀਪ੍ਰੇਜ਼ੈਂਟ ਕਰਦਾ ਹਾਂ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਦਸਾਂ ਕਿ ਕਿਵੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲੁਟਦੇ ਹਨ, ਮੈਨੂੰ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਮਿਨਿਸਟਰ ਇੰਚਾਰਜ ਨੇ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਮੰਨਿਆਂ ਹੈ ਕਿ ਮਹਿਕਮੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਰਿਸ਼ਵਤ ਸਤਾਨੀ ਹੈ ਇਸ ਇੰਤਿਹਾ ਤਕ ਰਿਸ਼ਵਤ ਸਤਾਨੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਕਿਸਾਨ ਦਾ ਟਿਊਬ-ਵੈਲ ਵਾਸਤੇ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਮੰਜ਼ੂਰ ਹੋਇਆ ਹੋਵੇ ਉਸ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਸੌ ਦੋ ਸੌ ਰੁਪਏ ਲਏ ਬਿਨਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਅਜ ਸਾਨੂੰ ਫੂਡ ਪ੍ਰੋਡਕਸ਼ਨ ਵਧਾਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਫੂਡ ਦਾ ਮਾਮਲਾ ਡੀਫੈਂਸ ਦਾ ਪਾਰਟ ਐਂਰ ਪਾਰਸਲ ਹੈ। ਅਜ ਅਸੀਂ ਅਹਿਦ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਫੂਡ ਪ੍ਰਾਬਲਮ ਨੂੰ ਵੀ ਡੀਫੈਂਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਤੇ ਹੀ ਟੈਕਲ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਫੂਡ ਦੇ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਵੀ ਡੀਫੈਂਸ ਨਾਲ ਈਕੁਅਲ ਲੈਵਲ ਤੇ ਹੀ ਫਾਈਟ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਕਿਸਾਨ ਜਿਹੜਾ ਫੂਡ ਪ੍ਰੋਡੀਊਸ ਕਰਦਾ ਹੈ, ਪੈਦਾਵਾਰ ਕਰਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਰਿਸ਼ਵਤ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਅਜ ਅਮਰੀਕਾ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਨਾਲ ਚਾਲਬਾਜ਼ੀਆਂ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਉਸ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਹੈ ਕਿ ਭਾਰਤ ਨੂੰ ਫੂਡ ਦੇ ਮਸਲੇ ਤੇ ਲੈਟ ਡਾਊਨ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਫੂਡ ਦਾ ਅਤੇ ਬਿਜਲੀ ਦਾ ਗਹਿਰਾ ਸੰਬੰਧ ਹੈ। ਇਹ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਦੇ ਅਸੂਲਾਂ ਤੇ ਚਲ ਕੇ ਪੁਰਅਮਨ ਅਤੇ ਸ਼ਾਂਤੀ ਨਾਲ ਰਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ। ਸੁਖ ਚੈਨ ਨਾਲ ਜੀਵਨ ਗੁਜ਼ਾਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ। ਉਹ ਆਪਣੇ ਮੈਗਜ਼ੀਨ "ਸਵਰਾਜ" ਵਿਚ ਇਹ ਮਜ਼ਮੂਨ ਲਿਖਦੇ ਸਨ ਕਿ ਕਲਾਂ ਦਾ ਰਾਜ ਆਵੇਗਾ ਤਾਂ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਸ਼ਾਂਤੀ ਜਾਂਦੀ ਰਹੇਗੀ। ਤੁਸੀਂ 20 ਸਾਲ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਕਾਪੀਆਂ ਮੈਗਜ਼ੀਨ ਦੀਆਂ ਚੁਕ ਕੇ ਵੇਖ ਲੌ ਉਹ ਇਹ ਗਲ ਲਿਖਦੇ ਸਨ ਕਿ ਕਲਾਂ ਦਾ ਰਾਜ ਆਵੇਗਾ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸ਼ਾਂਤੀ ਚਲੀ ਜਾਵੇਗੀ ਅਤੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਅਜਿਹੀ ਫਿਜ਼ਾ ਪੈਦਾ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ ਜਿਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਸਭ ਲੋਕ ਬੇਬਸ ਹੋ ਜਾਣਗੇ।

ਹੁਣ ਜਦ ਕਲਾਂ ਦਾ ਰਾਜ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਤਾਂ ਇਲੈਕਟਰਿਸਿਟੀ ਦੀ ਹਰ ਜਗਾਹ ਲੋੜ ਪੈ ਰਹੀ ਹੈ—ਪਾਣੀ ਵਾਸਤੇ, ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਵਾਸਤੇ, ਵਾਟਰ ਪੰਪਾਂ ਵਾਸਤੇ। ਜ਼ਮੀਨ ਲਈ ਜਿਹੜੇ ਹੋਰ ਸਾਧਨ ਸਨ ਉਹ ਤਾਂ ਖਤਮ ਹੋ ਗਏ ਨਹਿਰਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਐਸੀ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਜਿਤਨਾ ਘਟ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਚੰਗਾ ਹੈ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਕਈ ਮਜਬੂਰੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਪ੍ਰਾਈਵੇਟ ਤੌਰ ਤੇ ਗਲ-ਬਾਤ ਕਰਦਿਆਂ ਵੀ ਦਸੀਆਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਵਜ਼ਨ ਭੀ ਹੈ। ਹੁਣ ਖੇਤੀ ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਬਿਜਲੀ ਦਾ ਇਕ ਅਹਿਮ ਸਾਧਨ ਹੈ (ਘੰਟੀ) ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਕੋਈ ਐਮ. ਐਲ ਏ. ਛਾਤੀ ਠੋਕ ਕੇ ਕਹੇ ਕਿ ਕਿਸੇ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨੇ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਲਿਆ ਹੋਵੇ ਔਰ ਐਸ. ਡੀ. ਓ. ਦੇ

ਲੈਵਲ ਉਤੋਂ ਲੈ ਕੇ ਵਾਇਰਮੈਨ ਦੇ ਲੈਵਲ ਤਕ ਦੋ ਢਾਈ ਸੌ ਤੋਂ ਘਟ ਰੁਪਏ ਵਿਚ ਉਸ ਦੀ ਖਲਾਸੀ ਹੋਈ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਲਈ ਜਿਥੇ ਬੋਰਡ ਦੇ ਅਫਸਰ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਇਤਨਾ ਗੈਰ-ਜ਼ਿੰਮੇਂਦਾਰ ਸਾਬਤ ਕਰਨ ਔਰ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਸੈਂਟਰਲ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਸਮਝਦੇ ਹੋਣ, ਬਲਕਿ ਇਹ ਵੀ ਸਮਝਦੇ ਹੋਣ ਕਿ ਸੈਂਟਰ ਦਾ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਕੋਈ ਹੋਲਡ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਸਮਝਦਾ ਕਿ ਵਿਜੀਲੈਂਸ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਕੀ ਕਰਦਾ ਹੈ। (ਘੰਟੀ) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਰ ਇਕ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਕੁਆਪਰੇਸ਼ਨ ਦੇਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹੈ, ਇਹ ਸੁਜੈਸਟ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਗਲ ਲਈ ਖਾਸ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇਹਾਤੀ ਗਰੀਬ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਹੋਰ ਕੋਈ ਜ਼ਰੀਆ ਮੁਆਸ਼ ਨਹੀਂ, ਬਗੈਰ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦਿੱਤੇ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਮਨਜ਼ੂਰ ਹੋ ਜਾਣ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ, ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਇਹ ਯਕੀਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਕਿ ਆਇੰਦਾ ਲਈ ਕਮ ਅਜ਼-ਕਮ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਸਬੰਧੀ ਕਿਸੇ ਆਦਮੀ ਕੋਲੋਂ ਇਸ ਕੇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਪੈਸਾ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਤੌਰ ਤੇ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਜਾਵੇਗਾ ਔਰ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਪੂਰਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਤੁਹਾਡੀਆਂ ਡਾਇਰੈਕਸ਼ਨਜ਼ ਐਡਮਿਨਿਸਟਰੇਟਿਵ ਤੌਰ ਤੇ ਉਹ ਲਾਗੂ ਕਰਨ ਔਰ ਅਗਰ ਉਹ ਨਹੀਂ ਮੰਨਦੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਤੋੜ ਕੇ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਬੋਰਡ ਦਾ ਸਾਰਾ ਕਾਰੋਬਾਰ ਆਪਣੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਲੈ ਲਵੇ।

**सिचाई तथा विद्युत मन्त्री** ( चौधरी रिज़क राम ): स्पीकर साहिब, आज की बहस के दौरान आनरेबल मैम्बरान की तरफ से बड़ी मुफीद तजावीज़ आई। इलैक्ट्रिसिटी बोर्ड की वर्किंग के मुताल्लिक काफी नुक्ताचीनी भी की गई। जिलावार बिजली की तक्सीम की बाबत भी तवज्जो दिलाई गई। बोर्ड के अपने कारोबार में कुरप्शन या दूसरी बेजाबतिगयों के मुताल्लिक भी काफ़ी रौशनी डाली गई है और भी इस बहस के दौरान बहुत सी तजावीज़ सामने आई हैं। जिन आनरेबल मैम्बर साहिबान ने बहस में हिस्सा लिया है मैं उन का बड़ा मशकूर हूं और जो जो बातें उन्होंने फरमाई हैं उन की बाबत अगर मैं इस समय में जवाब भी न दे सकूं तो भी मैं उन को विश्वास दिलाता हूं कि उन बातों की तरफ पूरी तरह से ध्यान दिया जाएगा।

जहां तक आनरेबल मैम्बरान ने इस बात की तरफ कन्सर्न जाहिर किया कि बोर्ड की वर्किंग में, फील्ड स्टाफ, एम्पलाईज लाईन, सुप्रिन्टेंडेंट, एस.डी.ओ या दूसरे कार्यकर्त्ता है उन के काम करने में या उन के व्यवहार में उतनी अच्छाई नहीं जितनी कि होनी चाहिए, उतनी ऐफीशीएंसी नहीं जो कि अभी तक आनी चाहिए थी, मैं इस बात के मानने में कोई संकोच नहीं करता कि यह नुक्ताचीनी निराधार नहीं है। इस में काफी सबस्टांस हैं, वज़न है और इस सम्बन्ध में मैंने इस थोड़े से अर्से में कोशिश भी की है और मुझ से पहिले चौधरी रणबीर सिंह जी ने जो कि इस महकमे के उस वक्त इन्चार्ज थ, उन्होंने भी काफी कोशिश की लेकिन इस महकमा के अधिकारियों को आम लोगों से जिस किस्म का वास्ता पड़ता है, जैसा उन के साथ व्यवहार पड़ता है उसमें उन के पास उन को तंग करने की गुंजाइश भी बहुत है और पैसे वगैरा लेने की भी काफी गूंजाइश है। कुछ मैटीरियल वगैरा की सप्लाई वक्त पर न होने की वजह से भी उन को चान्सिज मिल जाते हैं जिन के कारण बददयानत अधिकारी लोगों को तंग कर सकते हैं। कई एक और भी बातें देखी गई हैं और कोशिश भी की गई है कि किसी तरह से इस लानत से

[सिंचाई तथा विद्युत मंत्री]
लोगों का पीछा छुड़ाया जाए। जहां तक लाईन सुप्रिन्टेंडेंट या दूसरे अधिकारियों क खिलाफ शिकायत का सम्बन्ध है, यह भी देखने में आया है कि बहुत सी जगहों पर कुरप्शन की शिकायात इस वजह से भी पैदा होती है कि उन के पास वक्त पर मैटीरियल नहीं पहुंचता। मैटीरियल कम पहुंचने की वजह से और लोगों और इलाकों की डिमांड ज्यादा होने की वजह से वह वहां पर हालत को ऐक्सप्लायट कर सकते हैं। इस के अलावा यह भी देखने में आया है कि एस. डी.ओज़ और मुख्तलिफ डिविजन्ज के जो टारगेट्स मुकर्रर किए जाते हैं उन के मुताबिक हम वक्त पर डिवियन्ज या सब-डिवियन्ज नहीं बना पाते क्योंकि ट्रेंड इंजिनियर्ज़ कम मिलते हैं तो लाज़मी तौर पर एक एस.डी.ओ. या डिवियजन में उस की कैपेसिटी के अनुसार उस से भी ज्यादा काम हो जाता है या ऐक्स.ई.एन. के लेवल पर काम ज्यादा हो जाता है तो आप इस बात से इन्कार नहीं कर सकते कि उस में जो पूरी तरह से निगरानी और देखभाल होनी चाहिए वह नहीं हो सकती और बेज़ाबतगियों के मौके बढ़ जाते हैं। जैसा कि फैसला किया हुआ है कि अगर एक सब-डिवियन में चार हजार से ज्यादा कुनैक्शन हो जाएं तो दूसरा सब-डिवियन क्रिएट किया जाए लेकिन ऐसा भी देखने में आया है कि जब एक एस.डी.ओ के पास चार हजार से ज्यादा ग्यारह ग्यारह और बारह बारह हज़ार कुनैक्शन हो जाने पर भी हम नए सब-डिवीजन बनाने से कासर रहे हैं, क्योंकि जैसा कि मैंने बताया है कि हमारे पास ट्रेन्ड इंजिनियर्ज़ की अभी कमी है, और दूसरे कई तरह की रुकावटें है तो ऐसी हालत में पूरी निगरानी होनी मुश्किल सी हो जाती है और देखने में आया है कि जहां एक तरफ लोगों को तंग करने की शिकायत है वहां साथ ही जो वायर्ज़ और दूसरी इस्तेमाल की चीजें, मैटीरियल वगैरा है, उसकी देखभाल में भी कमी है। ये बातें सही और इन से इनकार भी नहीं कर सकता। इन को ठीक करने के लिये कुछ इकदामात किए भी गए हैं। हमने यह कोशिश की है कि जो टारगैट्स मुकर्रर किए हुए हैं उन से ज्यादा कुनैक्शन बढ़ जाने की सूरत में नया डिवियन या सब-डिविज़न खोला जाए और यह भी कोशिश की है कि जो एस.डी.ओ. और दूसरे फील्ड-आफिसर्ज है, जिनका ज्यादातर काम देखभाल का है, उन को उतना टाइम मिलना चाहिए और जो रोज़ाना का हिसाब किताब है, रुपए के लेने और देने की स्टेटमेंटस में ही वह न पड़े रहें, बल्कि उन को एकांउटेंट वगैरा अलग दिए जाएं ताकि वह हर वक्त हिसाब किताब की उलझनों में ही न पड़े रहें। इस के साथ-साथ यह मामला भी जेरे गौर है कि रैविन्यू का जितना काम है वह फीलड स्टाफ से अलग कर दिया जाए। यह भी किया जा रहा है कि जो रोज़ाना दरखास्तें आती हैं वह बाकायदा तौर पर दर्ज हों, रजिस्टर में उन की एंटरीज़ हों और सारा काम सीरियल नम्बर के मुताबिक किया जाए जो कि उन पर दिया जाए। जब मैं भी चैकिंग करूं और जब जब भी कोई अफसर चैकिंग करने के लिये जाएं तो उन को ये हिदायात हों कि वह उस रजिस्टर की बाकायदा तौर पर पड़तालकरें और देखें कि क्या **नम्बर** आगे पीछे तो नहीं किया जाता। फिर भी टैस्ट रिपोर्ट वगैरा के सिलसिले में उन के पास काफी अख्तियारात है और वे उन को ऐबयूज़ भी कर सकते हैं, इस में कोई सन्देह नहीं है लेकिन फिर भी विजीलेंस और दूसरी तरह से इन्स्पैक्शन वगैरा के साधन हमारे पास हैं। मैं भी समझता हूं कि इस पर और ज्यादा गौर करने की ज़रूरत है और जो जो तजवीज आनरेबल मैम्बर साहिबान ने इस सम्बन्ध में दी हैं उन को भी सामने रखते हुए, मैं आप के द्वारा हाउस

को यकीन दिलाना चाहता हूं कि हम वह सारे कदम बोर्ड की मार्फत उठाने की पूरी कोशिश कर रहे हैं ।

जहां तक इस बात का ताल्लुक है, जैसा कि मैम्बर साहिबान ने शिकायत भी की है कि ज़िलावाईज ज़िला अम्बाल, भठिंडा, कांगड़ा और दूसरी जगहों पर बहुत से इज़ला के मुकाबिला में बिजली कम पहुंची है, इस बेसिज़ पर सभी इलाकों में यकसां तकसीम नहीं है, यह बात सही है कि कुछ जिले ऐसे हैं जहां पर 70 और 80 फीसदी गांव को बिजली मिल चुकी है जब कि अम्बाला, शिमला, महेन्द्रगढ़, बठिंडा, हिसार, करनाल वगैरा में बारह और चोदह फीसदी गांव को भी बिजली नहीं मिली है । इस सम्बन्ध में मैं आप के द्वारा हाउस को बताना चाहता हूं कि हम ने एक पालिसी के तौर पर कुछ फैसले किए हैं और उन पर मज़बूती से अमल किया जा रहा है ।

यह मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि पिछले एक साल के अरसा में कोई भी गांव ऐसा सिलेक्ट नहीं किया गया जो इस पालिसी डिसीज़न के खिलाफ हो और मैं कह सकता हूं कि मेरे अपने हल्के में भी कोई एक गांव भी ऐसा नहीं है जिस को पिछले एक साल के अरसा में बिजली दी गई हो और उस की सिलेकशन इस पालिसी डिसीयन के खिलाफ़ जाती हो । इस बारे में हमारी पालिसी यही है कि बिजली वहां पर दी जाए जहां यह किसानों की और ज़मींदारों की पैदावार बढ़ाने के लिये चाहिए हो । अब हम गांव को महज़ रोशन करने के लिये प्रेफरैंस नहीं देते क्योंकि गांवों में तो लेम्पों और दीवों से रोशनी करके गुज़ारा किया जा सकता है । खुराक की पैदाबार को बढाने के लिये जहां भी बिजली चाहिए वहां हम देने के लिये तैयार हैं । इस पालिसी के तहत ही हम बिजली दे रहे हैं । इस पालिसी के खिलाफ़ हम ने कोई रक्बा सिलक्ट नहीं किया बल्कि हम ने इलाकों की सिलेकशन का काम एग्रीकलचर डिपार्टमेंट को दे दिया है कि वह बताएं कि कौन २ से इलाके ऐसे हैं जहां पर टियूबवैलज कामयाब हो सकते हैं और उन को बिजली देने से पैदावार ज्यादा हो सकती है । जो स्टेटमैंट वह डिपार्टमेंट देता है उस के मुताबिक हम बिजली बोर्ड को लिख कर सिफारिश कर देते हैं । हां इस में इस बात का ख्याल ज़रूर रखा जाता कि जहां पहले ज्यादा बिजली दी जा चुकी है उस से उन इलाकों को प्रेफरेंस दी जाए जहां पहले कम दी गई है और उन इलाकों को उन इलाको की निस्बत ज्यादा बिजली दी जाए ।

प्रिंसिपल रला राम जी ने फरमाया है कि होशियारपुर ज़िला में कम बिजली दी गई है । इसी तरह से खान साहिब ने कहा है कि उन के ज़िला अम्बाला में कम बिजली दी गई है । यह ठीक बात है लेकिन जहां तक जिला अम्बाला का ताल्लुक है वहां पर हम ने खोज करवाई थी और पता लगा है कि इस ज़िला में बहुत सारा इलाका ऐसा है जो बारानी है लेकिन इस के साथ वहां टियूबवैलज़ कामयाब नहीं हो सकते । वहां इक्सप्लोरेशन आफ टियूबवैलज कर रहे हैं और इस नतीजे पर पहुंचे हैं कि खरड़ तहसील में कुछ इलाका ऐसा है जहां पर टियूबवैल कामयाब हो सकते हैं । इसी तरह से कुछ और इलाके भी हैं । इस बारे में उन्हें यकीन दिलाना चाहता हूं कि पैदावार को बढ़ाने के लिये जहां भी टियूबवैलज कामयाब हो सकते होंगे वहां हम ज़रूर बिजली देनी की कोशिश करेंगे । सरकार ने यह फैसला किया है और इस पालिसी

[सिचाई तथा विद्युत मन्त्री]

डिसीज़न के तहित हम ने पिछले साल 6 हज़ार टियूबवैल को बिजली दी है और इस साल 11 हज़ार और टियूबवेलों को बिजली देने का ख्याल है। इस के अलावा मैं यह भी अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि हमारी सरकार की यही कोशिश है कि पैदावार इन टियूबवलों के ज़रिए जितनी भी बढ़ सके उतनी बढ़ाई जाएं। और इसी लिये हमने जो 20 फीसदी डियूटी बिजली पर लगाई हुई थी वह उस बिजली पर से हटा दी गई है जो टियूबवेलों के ज़रिए खर्च होगी हालांकि इस तरह से करने से गवर्नमैंट को जो पहले 25 लाख आमदनी एक साल में होती थी वह कम हो गई है और यह इस साल 50 लाख होने वाली थी क्योंकि टियूबवैलों की गिनती बढ़ जाने से यह डियूटी की रकम भी बढ़ जाने वाली थी। इस तरह से कभी एक करोड़ रुपए तक भी हो सकती है। लेकिन खुराक की पैदावार बढ़ाने के ख्याल से हम ने इस बात की परवाह नहीं की। इस तरह से पहली अक्तूबर, 1964 से हम ने टियूबवैलों के लिये बिजली सस्ती कर दी हुई है।

इस के अलावा हम ने यह फैसला भी किया है कि जहां तक सर्विस इनस्टालेशन चार्जिज़ का सवाल है---यह ठीक है कि कई देहात में लाईनज़ काफी दूर ले जानी पड़ती हैं और इस स खर्च ज्यादा होता है और एक बात यह भी हो सकती है कि इस में कई दफा लाईन-सुप्रिन्टैंडेंट भी फर्क डाल देता है कि एक कूएं के नज़दीक करने के लिए वह दूसरे से दूर कर दे। इस तरह से एक हज़ार से लेकर दो हज़ार रुपए तक का खर्च पड़ जाता था जो कि ज़मींदारों के लिये पे करना बड़ा मुश्किल हो जाता था। इस लिये हम ने यह फैसला किया है कि इस को बन्द कर दिया जाए और यह फैसला किया है कि जितने भी पावर कनेक्शन हों उन पर यह खर्च यकसां तौर पर लागू किया जाए और इस लिए हम ने हरेक टियूबवैल से एक रुपए के हिसाब से लेना शुरू कर दिया है ताकि यह न हो कि किसी को तो ज्यादा देना पड़े और किसी को कम। इस के लिये हम रियायत देनी मुनासिब समझी है और किसानों को अपने टियूबवैलज़ के लगाने के लिये बिजली दने के काम को टाप-प्रायरटी देने का फैसला किया है और इस काम के लिये इस साल पंजाब सरकार ने दो करोड़ रुपए की रकम अपने पास से दी है, एक करोड़ रूपए सेंटर की सरकार से ले कर दिया है और दो करोड़ रुपए लाईफ इंश्योरेंस कारपोरेशन से उधार ले कर दिया है। इस बात को मैं वाज़े कर देना चाहता हूं कि अब हम ने यह कर दिया है कि चाहे जिला कागड़ा हो चाहे ज़िला महेन्द्रगढ़ हो या और कोई ज़िला हो जहां टियूबवैल कामयाब हो सकता हो और कोई दरखास्त आए तो उस में कोई भी तमीज़ नहीं रखी जाएगी अगर वहां कोई मेन लाइनों की दिक्कत नहीं है वहां बिजली ज़रूर दी जाएगी। लेकिन हिल्ली एरियाज़ के मुताल्लिक अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि ज़िला कागड़ा में नदौन में हम ने एक कूल स्कीम चालू की थी और जितना एरिया हम उस स्कीम से सिंचाई के लिये कमाण्डेबल समझते थे उतने के लिये वहां के लोगों ने पानी लेना नहीं चाहा। लेकिन इस बात के बावजूद फिर भी हम अपना यह फर्ज़ समझते हैं कि जहां भी हम पानी दने का इन्तजाम कर सकते हों वहां हमें ज़रूर पानी देने की कोशिश करनी चाहिए। यह पालिसी हमारी टियूबवैलज के मुतअल्लिक है और इस के मुताबिक हम 11 हज़ार टियूबवेलों को बिजली देना चाहते हैं। इस के अलावा और कई बातें भी हैं जिन को तरफ मम्बर साहिबान को ध्यान देना चाहिए और जिन की तरफ मैं उन का ध्यान दिलाता हूं। यह बात ठीक है कि पावर का होना किसी देश की तरक्की और खुशहाली के लिये स ब

से जरूरी है। आज अगर इस लिहाज़ से हिन्दुस्तान को देखें तो सारी दुनिया के बेसिज़ पर यहां यह 16 फीसदी है और जहां तक पंजाब का ताल्लुक है अगर आप इस का मुकाबिला करें तो आप को पता चलेगा कि पंजाब कुल पावर 6 लाख 77 हजार मैगा यूनिट पैदा करता है और यह पर कैपिटा 109 यूनिट बनती है और सारे हिन्दुस्तान की पर कैपिटा 73 यूनिटस बनती है लेकिन इस के बावजूद मैं इस बात से इनकार नहीं कर सकता कि दूसरे कई मुल्कों के मुकाबिला में बहुत कम है। जैसा कि आप सुन कर हैरान हो जाएंगे कि नारवे में पर कैपिटा पावर 11 हजार यूनिटस जैनरेट होती है। अगरचे बाकी सूबों के मुकाबिला में हमारी पर कैपिटा जनरेशन काफी है लेकिन यहां मांग भी बड़ी बढ़ती जा रही है और हमारा ख्याल है कि जहां तक इस की सप्लाई का सवाल है यह 1969 में 500 मैगा वाट कम जनरेट होगी। इस लिये हमारी जो अगली प्लान शुरू होने वाली है उस के लिये यह क्रिटीकल टाइम है। एक वक्त तो ऐसा था कि इस सूबे को यह फिक्र था कि हम भाखड़े से इतनी बिजली पैदा कर लेंगे कि उस की खपत नहीं कर पाएंगे। इस लिये दिल्ली को, नंगल फर्टेलाइज़र फैक्ट्री को सस्ते दामों पर बिजली देने का वादा कर लिया। आप जानते हैं कि खुशामद करके यह फैक्टरी यहां पर कायम की गई तो उस वक्त बिलो कास्ट भी बिजली सप्लाई करने पर हम राजी हो गए। आगे को क्या होगा इस के बारे में कुछ फिगर्ज़ आप के सामने पेश करता हूं। नंगल फर्टेलाइज़र फैक्टरी को जो बिजली दी गई है वह कुल जैनरेशन का 51.8 फीसदी है। 1963-64 में हम ने जो बिजली बेची वह थी 2,600 मिलियन यूनिटस। उस सारी में से 1,378 मिलियन यूनिटस इस फैक्टरी को दी गई। जिन रेट्स पर यह उन को दी जा रही है उन को भी रिवाइज़ करने के लिये और बढ़ाने के लिये हम ने उन से बातचीत की। मैं ने जैनरल मैनेजर से बात की। मगर जो पहला फैसला हो चुका है उस की टर्मज़ ऐसी है कि हम रेट बढ़ा भी नहीं सकते। पिछले साल नंगल फैक्टरी ने एक करोड़ 93 लाख का मुनाफा भी दिखाया तो हम ने कोशिश की कि इस मुनाफे में से ही कुछ सबसिडी के तौर पर हम को मिले टियूबवैल्ज़ वगैरह के नाम पर मगर इस में भी हमें कामयाबी नहीं हुई। हिन्द सरकार ने कहा कि 31 करोड़ रुपए की उन की इनवैस्टमैंट है और उस पर रिर्टन उम्मीद के मुताबिक नहीं है। फिर दिल्ली इलैकट्रिक सप्लाई अन्डरटेकिंग के बारे में ज़िक्र आया। यह ठीक है कि हम ने उन को सस्ती बिजली दे रखी है। मैं अर्ज़ करूं कि यह भी उसी वक्त की दी हुई है जब कि हमें ऐप्रीहैनशन थी कि हम बिजली ज्यादा पैदा कर लेंगे मगर खपत नहीं कर पाएंगे। हम ने जो डियूटी लगाई, वह भी दिल्ली वालों ने देने से इन्कार कर दिया। उस झगड़े में पंडित नेहरू आरबिटरेटर मुकर्रर हुए और उन के ऐवार्ड के अनुसार हमें बीस लाख रुपया मिला। इस के बावजूद हम ने परसियू किया तो बीस लाख रुपया और पंजाब सरकार को मिला और कुछ रेट्स में भी इजाफा हुआ। यह बड़े हुए रेट्स पहली अप्रैल, 1965 से लागू हो गए हैं। पहले पर के. वी. चार्जिज थे 5.50। ऐनर्जी चार्ज़िज़ थे पहले 15 लाख यूनिटस पर 3.25 और अगल 15 लाख यूनिटस पर 3 पर यूनिट। 22.75 पैसे पर यूनिट कुछ इज़ाफा करके पहली अप्रैल से लागू हुआ है। मगर यह फैक्ट है कि जिस रेट पर हम अपने सूबे के लोगों को बिजली सप्लाई कर रहे हैं उससे सस्ती बिजली हम दिल्ली को सप्लाई कर रहे हैं। फर्टेलाइज़र फैक्टरी को हम बिलो कास्ट, प्राईस बिजली दे रहे हैं। मगर इस बात को आप साहिबान

[सिंचाई तथा विद्युत मंत्री]

ऐप्रीशिएट करेंगे कि यह रेट्स पहले ही सरकार ने उन से तय कर रखे हैं इस लिए इन में बोर्ड कोई तबदीली करने से लाचार है। फिर इन्डस्ट्रियल टैरिफ को लें। यह पंजाब में बाकी सारे सूबों से कम है या दूसरे नम्बर पर है। हम ने कोशिश की कि इस को बढाया जाए मगर जो डियूटी हम ने लगाई है वह ज्यादा है और जो मार्जिन था बढाने को उस को कवर करती है और गुंजाईश नहीं रहती बढ़ाने की। मैं इस बात को समझता हूं कि रूरल इन्डस्ट्रियलाइज़ेशन तब तक नहीं हो सकती जब तक कि इस के खर्च को इन्डस्ट्रियल कनसर्न्ज़ बरदाशत करने के लिये तयार न हों। इसके लिये हम ने फैसला किया कि इन्डस्ट्रियल टैरिफ बढ़ा दिया जाए ताकि टयूबवैल कनैकशन्ज में खर्च करना के लिये कुछ रुपया मिल सके। (विघ्न)।

इस बात का हिसाब लगाया जा रहा है कि टयूब वैल के कनक्शनज और रूरल इलैक्ट्रीफिकेशन की वजह से बोर्ड कोई डेढ़ करोड़ रुपए के खसारे में जा रहा है। इस को मेक-अप करने के लिये इन्डस्ट्रियल टैरिफ बढ़ा कर कोई 90 लाख की और आमदनी का अन्दाज़ा था मगर पाकिस्तान से जंग की वजह से पंजाब की इन्डस्टरी पर बुरा असर हुआ। एक डेढ़ महीने से पंजाब की बहुत फैक्टरीज़ बन्द पड़ी हैं और 80 फीसदी मज़दूर बेकार हो गए हैं, वह उन को तनखाह भी नहीं दे सके। इस लिये टैरिफ बढ़ाने का फैसला मुल्तवी करना पड़ा। ऐसी कुछ रूकावटें रहीं। मगर इस के बावजूद यह कहना ठीक नहीं होगा कि इलैक्ट्रीफिकेशन जो कि बोर्ड का जरूरी काम है के सिलसिले में बोर्ड ने कुछ काम नहीं किया। बाकी यह बात ठीक है कि कुछ मैम्बर साहिबान को कहीं २ किसी शिकायत की वजह से गुस्सा है। आप देखें कि सन् 1963-64 तक बोर्ड खसारे में चला आ रहा था, उस साल कोई 21 लाख का खसारा था मगर सन् 1964-65 में बोर्ड ने 51 लाख का मुनाफा दिखाया और इस साल भी कोई 45-50 लाख का मुनाफा होने की उम्मीद की जाती है। कुछ साहिबान ने इस बात की तरफ तवज्जोह दिलाई कि हमारे ट्रांसमिशन लासिज़ ज्यादा हैं या ऐस्टैबलिशमेंट का खर्च ज्यादा है। इस बारे में अर्ज़ है कि अगर आप ऐस्टैबलिशमैंट चार्जिज देखेंगे तो पाएंगे कि हमारे खर्च दूसरे बोर्डज़ के मुकाबिले में कम हैं। मुकाबिला करने पर हमारे खर्च को ज्यादा नहीं कहा जा सकता। 1959-60 में हमारा करीब 17 फीसदी खर्च था मेनटेनेंस औपरेशन्ज़ वगैरह पर। अब यह 11.97 फीसदी के करीब है। हर समय कोशिश है कि इस खर्च को कम किया जाए। मद्रास की मिसाल दी गई। वहां का सिस्टम हम ने देखा है। उस के बारे में अर्ज़ है कि हमारा और उनका बड़ा फर्क है। वहां पर बहुत पहले रूरल इलैक्ट्रीफिकेशन हो गई थी। वहां यह असूल अपनाया गया कि इन्डस्ट्री को उन्होंने सूबे के नुक एंड कार्नर में पहुंचा दिया। उन तक ट्रांसमिशन लाईन्ज पहुंचाई गई इस तरह से लाईन्ज़ का बहुत से खर्च इन्डस्ट्री ने बेयर किया। यहां पर भी हम ने इसी तरह से कोशिश की। डायरैक्टर आफ इन्डस्ट्री को बोर्ड में लिया, दूसरों को भी लिया और एक इन्टैग्रेटिड और कोआर्डिनेटिड पालिसी बनाने की कोशिश की ताकि रूरल एरिया में किसी तरह से फैक्टरीज़ पहुंच जाएं और रूरल इलैक्ट्रीफिकेशन का कुछ खर्च वह बरदाशत कर लें। अगर मद्रास में इन स्कीमों की कामयाबी के राज़ को देखें तो मालूम होगा कि इस का राज़ यही है कि वहां पर रूरल इलैक्ट्रीफिकेशन का खर्च इन्डस्ट्री ने बड़ी हद तक बेयर किया है। तो इस के इलावा कोई चारा नहीं आप इतना रुपया ला नहीं सकते। और भी जितने कदम उठाए

हैं वह अच्छे हैं। जैसा कि यह कि जितने भी पोल हैं खुद तैयार किए जाएं। उन्होंने आर.सी.सी. के पोल्ज़ खुद तैयार करवाए हैं हम ने भी फैसला किया है कि देहात के अन्दर 10-10 गांव का यूनिट बना दें और वहां पर ही लोकली सीमंट के पोल तैयार किए जाएं। इस से वहां की लेबर को भी काम मिलेगा और समिथ भी वहां का काम करेगा और फिर इनको एक जगह से दूसरी जगह पर ले जाने के लिये जो हैवी वहीकल की ज़रूरत पड़ती है वह भी नहीं होगी और इस का असर यह होगा कि लोकल लेबर को काम मिलेगा और कम खर्च पर यह माल मिल सकेगा।

इसी तरह डेन्जर प्लेट का हाल है वैसे तो देखने में छोटी सी है लेकिन इस के तैयार करने पर बहुत खर्च आता है इस के बारे में भी फैसला किया गया है कि वैसे ही लिख दिया जाया करे "खतरा" इसी तरह तीन फेज़ड मीटर की जगह एक फेज़ मीटर को लगाने का फैसला किया है ताकि खर्चा कम हो सके। और जो मेनटेनेंन्स पर जो खर्चा आता है उस को कम करने के लिये मोअसर कदम उठाए हैं।

जहां तक ट्रांसमिशन लासिज़ का सम्बन्ध है यह भी हमारे हां सिवाए बंगाल के सब से कम हैं। बंगाल में हमारे से कम है। यह ठीक है कि हमें इस बात का फायदा है कि बिजली की बलक सप्लाई नंगल फरटिलायज़र में होती है और लाईन नज़दीक है। जितनी भी लाइन दूर होती है उतने ही लासिज़ ज्यादा होते हैं। हमारी बिजली भाक्ड़ा से गुड़गांवां तक जाती है फिर भी हमारे लासिज़ 18 और 20 परसेंट के करीब हैं। यह स्पीकर साहिब इन शार्ट है जो कुछ बोर्ड कर रहा है।

बाकी किसान की हालत को सुधारने का जहां तक ताल्लुक है हम इस बात के ऊपर इम्फेसिज़ दे रहे हैं कि जहां पर हम इन्डस्ट्रियलस्ट को सहूलियतें देते हैं वहां एग्रीकल्चर प्रोडक्शन की और भी पूराहयान दिया जा रहा है और कोई कसर उठा नहीं रखी गई आखिर में मैं इतना ही कहना चाहता हूं कि जो कुछ मैम्बरान ने कहा है उसमें कुछ ठीक भी हो सकता है कि बोर्ड का जो आऊट लुक है वह नहीं होना चाहिए। लेकिन बोर्ड की जो कान्सटीचूशन्ल पोज़ीशन है उस को भी नज़रअन्दाज़ नहीं किया जा सकता। एक तरह से यह पोज़ीशन पोलीटीवल है। और जहां पर कान्सटीचूशन्ल पोज़ीशन पोलीटीवल हो वहां पर आऊटलुक कमर्शल नहीं होता। यह आटोनोमस बोर्ड इस लिये बनाया गया था कि वह कमर्शल लाइन्ज़ पर थिन्क करे और इसी तरीके से काम करे। लेकिन जिस परपज के लिये बोर्ड सैट अप किया गया था और जिस उदेश्य को लेकर और सामने रख कर इस बोर्ड को सैट अप किया गया था वह पूरा नहीं हुआ। हमें यह शिकायतें मिली हैं कि जिन एरिया में पीने का पानी नहीं है और जिन का इलाका बरानी है वहां पर बिजली नहीं दी गई और दूसरी तरफ जहां पर पीने का पानी है और नहरें हैं और पानी के लिये और कई किस्म की सहुलियतें मिली हुई हैं वहां टयूबवैल के लिये बिजली भी दी गई है। और सारे का सारा जो आप्रेशन्ल तरीका था वह दूसरा था मैं इस बात को मनाता हूं लेकिन इस के साथ बोर्ड की भी कई मजबूरियां हैं जिनको नजर अन्दाज नहीं किया जा सकता। पावर पर डयूटी का सवाल है। इन्डस्ट्री को सस्ते रेट पर सप्लाई करने का सवाल है। बोर्ड के ऊपर जो कर्जा र उस के इन्ट्रेस्ट के देने का सवाल है बोर्ड के ऊपर 150 करोढ़ का कर्जा है और 19 या 20 करोड़ अब तक अदा किया जा चुका है और इस बोर्ड का हर साल 5 या 6 करोड़

[सिंचाई तथा विद्युत मंत्री]

का इन्ट्रेस्ट देना पड़ता है उस बोर्ड की अकानोमी पर कितना इफैक्ट पड़ता है। इस बात को भी ध्यान में रखना पड़ता है।

एक बात बख्शी प्रताप सिंह ने कही है बिलों की अदायगी के बारे में। यह ठीक है और मैं मानता हूं कि बोर्ड को इस बात का हक्क नहीं होना चाहिए कि दस-दस मील पर जा कर बिल जमा कराने के लिये कस्टमर्ज़ को कहा जाए। मैं ने इस सम्बन्ध में बोर्ड के चैयरमेन साहिब को बुलाया और उनके साथ सारी बात को डिस्क्स किया था और हम ने यह तरीका निकाला था कि क्यों कि बोर्ड एक कमर्शल बाडी है और जिन लोगों को बिजली के बिल जमा करवाने पड़ते हैं उनमें बेवाएं और फौजियों के परिवार भी शामिल हैं और मुलाज़िम तबका भी है इस लिये वह दस दस मील दूर जा कर बिलों की अदायगी नहीं कर सकते। इस लिये यह सुझाव दिया था और फैसला हो गया था कि पंचायतें देहाती इलाके में बिलों की पेमेंट ले लें या बिल की रक्म को मनीआर्डर के ज़रिया से भेजा जा सकता है। अगर वह पंजायतों के ज़रिये न भेजना चाहें तो और जो मनी आर्डर की कमीशन हो वह बिल की रक्म में से काट कर बाकी रक्म भेजी जा सकती है। इस के इलावा और भी स्टैप्स बोर्ड वाले ले रहे हैं जिस से कम से कम दिक्कत हो। इस तरह के ढंग निकालने की कोशिश की जा रही है।

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ :** ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਇਨਫਰਮੇਸ਼ਨ। ਕੀ ਆਨਰੇਬਲ ਸਿੰਚਾਈ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣ ਗੇ ਕਿ ਕੀ ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਇੰਡਸਟਰੀਅਲਿਸਟ ਯੂਨਟਾਂ ਨੂੰ ਜੋ ਬਿਜਲੀ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਹ ਅਗਰੀਕਲਚਰ ਯੂਨਟਾਂ ਨੂੰ ਜੋ ਬਿਜਲੀ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਸ ਤੋਂ ਸਸਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਕੀ ਕਾਰਨ ਹੈ ?

**सिंचाई तथा विद्युत मंत्री :** अगर आप देखें तो डियूटी को शुमार करके एग्रीकल्चर को सप्लाई की गई बिजली का रेट सस्ता पड़ता है।

**ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼ :** ਮੈਂ ਮਾਨਯੋਗ ਸਿੰਚਾਈ ਮੰਤਰੀ ਪਾਸੋਂ ਇਹ ਇਨਫਰਮੇਸ਼ਨ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਿਲਾ ਅੰਬਾਲਾ ਵਿਚ ਟਿਊਬ ਵੈਲ ਰਾਹੀਂ ਇਰੀਗੇਸ਼ਨ ਕਰਨ ਬਾਰੇ ਸਰਵੇ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਅਤੇ ਰਿਪੋਰਟ ਵਿਚ ਰੋਪੜ, ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ, ਖਰੜ, ਬਨੂੜ, ਅਤੇ ਮੁਲਾਣਾ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੀਆਂ ਤਿੰਨ ਸਕੀਮਾਂ ਤਿਆਰ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ 300 ਦੇ ਕਰੀਬ ਟਿਊਬ ਵੈਲ ਲਗਾਏ ਜਾਣ ਤਾਂ ਕੀ ਇਸ ਨੂੰ ਇਮਪਲੀਮੈਂਟ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਤਿਆਰ ਹੈ।

**सिंचाई तथा विद्युत मंत्री:** सरकार ने पहले तो यह फैसला किया था कि सरकार मजीद ट्यूबवैल नहीं लगाएगी लेकिन इस बात पर दोबारा गौर किया गया। इस बात के पेशेनज़र कि ग्राऊंड वाटर को ज्यादा से ज्यादा इस्तेमाल किया जाए और क्यों कि नहरों में पानी कम है बारिश न होने की वजह से, इस लिये ट्यूबवैल लगाए जाने चाहिए। वैस्ट्रन जमुना ट्रैक्ट में ट्यूब वैल लगाने के लिये अढ़ाई करोड़ की स्कीम बना कर सट्रल गवर्नमैंट को भेजी है और अगर रुपया मिल गया तो और ट्यूबवैल लगाने का काम टेक अप करेंगे।

साहिब, जब बजट बनता है और यहां पेश होता है तो अगले साल में जितनी टैक्स कुलेक्शन्ज़ होनी होती हैं उनका अन्दाज़ा लगा कर उसमें बता दिया जाता है लेकिन जो फिगरज़ किताबों में लिखी हुई होती हैं और जिनके अकाऊन्ट्स मौजूद हैं वह यहां पेश नहीं किये जा रहे। मेरे कहने का मतलब यह है कि अगर इन्होंने उनको रियायत देनी ही थी तो कम अज़ कम उसके मुतअल्लिक पूरी और ठीक ठीक फिगरज़ तो बताई जातीं चाहे इसके लिये इन्हें अगले सैशन तक ही क्यों न वेट करना पड़ता। मैं इससे यही समझता हूँ कि जानबूझ कर उन फिगरज़ को छिपाया जा रहा है ताकि इस तरह तो हाउस को यही इम्परैशन रहेगा कि यह इमदाद सिर्फ 4 लाख तक ही महदूद है और अगर वह सारी फिगॅज़ दी जातीं तो यह मिला कर एक बहुत बड़ी रकम बन जाती जो शायद 10 या 15 लाख तक जा पहुंचती। मैं समझता हूँ कि यह फिगरज़ में कनफियूयन क्रियट करने वाली बात है वरना यह सारी फिगॅज़ अभी बता दी जातीं। इस तरह से हाउस को अंधेरे में रख कर किसी को रियायत देना एक बहुत बुरी बात है।

फिर चेयरमैन साहिब, कई ऐसे वर्कस हैं जिन पर रुपये की कमी के कारण काम पूरा नहीं किया जा रहा। मैं समझता हूँ कि अगर उन पर यही लाखों रुपये, जो इन मिलों को दिये जा रहे हैं, खर्च किये जाएं तो उनको इम्प्लोमेंट करने से वहां लाखों रुपये की पैदावार बढ़ाई जा सकती है लेकिन उनके मुतअल्लिक जब यहां सवाल उठाए जाते हैं तो गवर्नमेंट जवाब देती है कि फार वांट आफ फण्ड्ज़ यह काम नहीं हो सका या सकता लेकिन इन मिल वालों को देने के लिये यह लाखों रुपये निकाल सके हैं। फिर अभी तीन या चार दिन ही हुए हैं कि एक टैक्स लगाया गया है और अब यह जो 4 या 5 दिनों के लिये और सैशन बुलाया गया है। इसमें भी टैक्सेशन के बिल लाए जाएंगे क्योंकि प्लानिंग कमीशन कहता है कि टैक्स लगा कर फण्ड्ज़ क्रियेट करो। मुझे इस बात की समझ नहीं आती कि एक तरफ तो यह कह कर कि रुपये की कमी है और इस कमी को पूरा करने के लिये यह टैक्स लग रहे हैं और दूसरी तरफ इसके साथ ही यह इस तरह से रिलीफ दे रही है और वह भी चन्द सरमायेदारों को रिलीफ दे रही है।

फिर चेयरमेन साहिब, खाण्ड जो है यह प्रैक्टीकली एक कण्ट्रोल्ड कमाडिटी है क्योंकि इस पर सेंट्रल गवर्नमेंट का पूरा पूरा कण्ट्रोल है और किसी भी मिल से कोई भी बोरी बगैर वहां रिकार्ड किये हुए, क्योंकि वहां एक्साइज़ डिपार्टमेंट के आदमी मौजूद होते हैं, किसी को मिल नहीं सकती और जितनी बोरी सेंट्रल गवर्नमेंट किसी स्टेट को चाहे उतनी उस को दी जाती है। यह वही कहती है कि इतनी इस स्टेट को दे दी जाएं, इतनी फलानी स्टेट को, इतनी फलानी को और उसको अन्दाज़ा होता है कि कितनी बाहर एक्सपोर्ट करनी हैं। अगर गवर्नमेंट समझती है कि उनको ही रिलीफ देना है, वैसे तो गवर्नमेंट के अन्दर इतनी तो हिम्मत है नहीं कि वह इस इण्डस्ट्री को नेशनलाईज़ कर ले, तो यह बड़ी आसानी से बाहर वाले मुल्कों से एग्रीमेंट कर सकती है और और उन्हें यह चीनी भेज सकती है।

फिर अगली बात यह है जिसे बहुत सारे मैंबरों ने कहा है कि जब यह माल

[कामरेड राम प्यारा]

बाहर जाता है तो उसके भेजने वालों को वहां से किसी न किसी माल के मंगाने का पर्मिट मिल जाता है और इन पर्मिटों के बारे में मैं अर्ज़ करता हूँ कि श्री डी. डी. पुरी की जो जगाधरी शूगर मिल है इन्होंने रोहतक शूगर मिल और भोगपुर शूगर मिल को मशीनरी दी थी क्योंकि यह दो मिलें और तीसरी पानीपत शूगर मिल, इकट्ठी ही एक वक्त लगाई गई थीं। लेकिन चेयरमैन साहिब, पानीपत की मिल की मशीनरी सस्ती और अच्छी है और उसके मुकाबला में रोहतक और भोगपुर की मिलों की मशीनरी महंगी और निकम्मी है और इसकी वजह यह थी कि बहुत सारा हिस्सा उस मशीनरी का श्री डी. डी. पुरी ने सप्लाई किया था। सिर्फ इसी पर ही बस नहीं। और रोस्तक मिल की मशीनरी बहुत सारी शार्ट हुई थी और जब उसका वज़न कराया गया तब वह कम निकला था जिसकी वजह से उस मिल को लास हुआ था। लेकिन लीलो लात की वजह से इसका नतीजा कुछ न निकला और इसका लास कामन मैन को सफर करना पड़ा और पंजाब की जनता को हुआ और जेब इससे भरी गई सिर्फ एक इण्डीविजुअल की। तो मैं पूछता हूँ कि क्या यह गवर्नमेंट इण्डीविजुअलज की जेबें भरने के लिये ही है?

हमने सोशलिस्ट पैटर्न का और डिवैलपमेंट का नारा दिया। तो क्या सरकार कह सकती है कि इस नारे के बावजूद अमीर और गरीब में जो फर्क पहले था वह कम हुआ है या ज्यादा हुआ है, यह सोशलिस्ट पैटर्न है या कि कैपटलिस्ट पैटर्न? मैं कहता हूँ कि इस सरकार के कारनामे इसके नाम पर धब्बा हैं। मुन्धड़ा के बारे में यह कहा गया था कि जब मुन्धड़ा किसी दफ्तर में चला जाता है तो वहां के अफसरों की आंखें चौन्धिया जाती हैं और वह उसके गिर्द चांद और सितारों की तरह घूमते हैं फिर चाहे आफिश्यल मशीनरी हो या पुलिटीकल आदमी। आज यहां पर भी यही हालत सरमायादारों के इर्द गिर्द हो रही है, चाहे वह किसी मिनिस्टर के पास आए या किसी और के पास। अगर गुस्ताखी न समझें तो कुछ लजिस्लेटर्ज़ भी सरमायादारों के लिये भागे फिरते हैं और अफसर भी। मगर यही लोग गरीब के लिये कुछ नहीं कर सकते। आज मुल्क में गरीब और अमीर के दरम्यान जो पहले फर्क था वह बढ़ गया है। तो वह दौलत कहां गई? यह कहते हैं कि हिन्दुस्तान गरीब है। मैं कहता हूँ कि नहीं, हिन्दुस्तान गरीब नहीं है, हिन्दुस्तानी गरीब हैं क्योंकि बहुत सारे हिन्दुस्तानियों के पास कुछ नहीं हैं, उनका हिस्सा चन्द मुट्ठी भर सरमायेदार दबाए बैठे हैं। अगर सारे हिन्दुस्तान की फिगर्ज़ ली जायें तो 28 ग्रुप्स ऐसे हैं जिनके पास सारे हिन्दुस्तान की इण्डस्ट्री और वैल्थ पड़ी है। (घंटी) बस जी, थोड़ी ही देर और। यह कहेंगे कि इससे फायदा सिर्फ प्राइवेट मिलों को ही नहीं, कोआप्रेटिव मिलो को भी होगा। मगर उनको बहुत कम फायदा होगा। और फिर वहां पर भी वैस्टिड इंटरैस्ट काम करते हैं। मुलाजमों को रखना हो तो ऐडवर्टाइज़ नहीं करते क्योंकि चेयरमैन ने जो कि सरकारी आदमी होते हैं उन्होंने अपनी मर्ज़ी के आदमी रखने होते हैं। पानीपत की शूगर मिल में यह कई बार हुआ कि चेयरमेन, वायस चेयरमेन

या एक आध डायरैक्टर भी ऐक्साइज़ ड्यूटी दिये बगैर चीनी बाहर ले जाते हुए..... (विघ्न) पकड़े गये तो नहीं कहूँगा क्योंकि वह पाए गए मगर रिकार्ड पर चीज नहीं आई। अगर यह बात गलत है तो पब्लिक मीटिंग्ज़ में यह इल्ज़ाम लगाये जाते हैं तो क्यों सरकार की हिम्मत नहीं होती कि जो आदमी यह इल्ज़ाम लगाते हैं उनके खिलाफ कार्यवाही करे। तो जिन आदमियों ने अपने मुलाजिम रखे होते हैं वह उनसे फायदा उठाते हैं और अगर ऐसा कोई सिफारिशी आदिमी कोई गुनाह करता हुआ पकड़ा जाता है तो यही लोग उस की मदद के लिये आगे आते हैं। नतीजा यह है कि जो यह उम्मीद की जाती थी कि कोआपरेटिव मिलें पंजाब का भला करेंगी वह उनसे नहीं हो सका। यही बात नहीं। शाहाबाद में कोआपरेटिव मिल बन रही थी, हिस्से बेचे जा रहे थे, सोसाइटी बन चुकी थी मगर डी. डी. पुरी के इण्टरैस्ट्स को सेफगार्ड करने के लिये वह आज तक खट्टे में पड़ी हुई है। करनाल ज़िले का गन्ना मुतालबा करता है कि यहां मिल खोली जाए। अगर यह दोनों मिलें चलें तो दोनों के लिये वहां पर गन्ना है मगर यह हो सकता है कि उनकी बड़ी मिल को शायद कुछ गन्ना कम मिले। मगर उसको चलने नहीं दिया जाता। तो क्या यह सरकार किसी इण्डीविजुअल को फायदा पहुंचाने के लिये बैठी हुई है, क्या यह हाउस इसी काम के लिये है। शेयरहोल्डर तैयार हैं, सरकार इन्वैस्ट कर रही है, तो फिर क्यों नहीं उसको चलाया जाता? जैसे चौधरी दर्शनसिंह ने कहा कि रौनक सिंह के हिस्से खरीदने के लिये सरकार के पास पैसा है। यही नहीं, भारत ट्यूब्ज का डायरैक्टर हरबंस सिंह महता जितनी भी कम्पनियों में सरकार के हिस्से हैं उन सब में डायरैक्टर है और मैं यह इल्जाम लगाता हूँ कि जब इण्डस्ट्री डिपार्टमेंट अफसर वहां पर जाते हैं तो वही उनकी रिहायश और खाने वगैरह का खर्च बरदाश्त करता है। अगर सरकार इन्क्वायरी करवाए तो हमारे जो वहां पर कुछ डायरैक्टर हैं उनके भी इनडारैक्टली उनमें हिस्से हैं। चैयरमैन साहिब, क्या सरकारी पैसा इसलिये होता है कि वह इन बड़े बड़े आदमियों के हवाले कर दिया जाए? यह तो इसलिये होता है कि गरीबों के इण्टरैस्टस को महफूज़ किया जाए। यह तो गन्ने को सुपीरियर बनाने के लिये इनसैंटिव देने पर खर्च होना चाहिए। मैंने डायरैक्टर आफ ऐग्रीकल्चर को लिखा कि पानीपत में एक ज़मींदार है जिसकी रिकव्वरी बहुत ज्यादा है तो दूसरों की रिकव्वरी क्यों ज्यादा नहीं है। ठीक है डायरैक्टर और केन कमिश्नर का भी जवाब आया मगर वह बतायें कि इस बारे में क्या सबस्टांशल बात की गई है। (घंटी) मैं, चेयरमैन साहिब, एक मिसाल देकर बैठना चाहता हूँ। हमीरा डिस्टिलरी और शूगर मिल थी, उसने उस वक्त की वहां की सरकार को ऐपरोच किया और उस सरकार ने 20 लाख के डिबैञ्चर खरीद लिये। जब ऐग्रीमैंट भरा गया तो उसमें यह लिखा गया कि अगर सरकार का पैसा मैनेजमेंट से वसूल न हो सके तो उस कम्पनी की मशीनरी से लिया जायेगा। एक और ऐग्रीमेंट था, उसमें लिखा गया कि अगर कोई गड़बड़ होगी तो मैनेजमेंट को हाईकोर्ट में जाने का इख्तयार होगा मगर सरकार को नहीं होगा। नतीजा यह हुआ कि चार लाख 90 हजार रुपया जो सूद बनता था वह सरकार को राइट आफ करना पड़ा। इससे भी ज्यादा नुकसान होता अगर उसी दौरान में मशीनरी की कीमत ज्यादा न हो जाती। मशीनरी की कीमत दुगनी तिगुनी हो गई,

(कामरेड राम प्यारा)

तब जाकर कहीं बड़ी मुश्किल से काम बना । हम जो टैक्स लगाते हैं और जो रुपया गरीबों से इकट्ठा होता है हम उसके कस्टोडियन हैं, उसको ठीक तरह से इस्तेमाल किया जाना चाहिए । तो मैं कहूँगा कि वज़ीर साहिब अगर इस बिल को इस वक्त विदड्रा नहीं करते तो पोस्टपोन ज़रूर कर दें । बजट सैशन में पूरी फिगर्ज़ पेश करें कि कितना छोड़ा जाए और इससे क्या पंजाब को या सैंटर को फायदा होगा। इससे और तो कोई इनसैंटिव हो या न हो मगर इतना इनसैंटिव ज़रूर होगा कि इनको ज्यादा चंदा मिले । हमीरा वालों के सिलसिले में यह चर्चा होता था कि जिसका सौदा पिट गया उसी का काम होगा वरना नहीं होगा । मुझे डर है कि इस मामले में भी कहीं लोगों में यह चर्चा न हो जाए कि जिसका सौदा पिट गया उसी को रिलीफ मिलेगा, और को नहीं । इन लफ्ज़ों के साथ मैं इस बिल की मुखालफित करता हूँ और सरकार को सुझाव देता हूँ कि वह अभी इसको विदड्रा कर लें और सारी फिगर्ज़ हाउस के सामने पेश करें ताकि सब को असलियत मालूम हो और पता चले सरकार जो बात करने जा रही है उसको कैसे जस्टीफाई करती है। यह ठीक नहीं है कि सरकार गरीब पर तो टैक्स लगाए और अमीरों को रिलीफ दे। आप का शुक्रिया।

**श्री अमर सिंह** (नारनौंद एस. सी.) । चेयरमैन साहिब, इस बिल के बारे में बहुत सारे विचार हाउस में पेश किये गए हैं। मुझे बड़ा अफसोस हुआ जब मैंने सरदार दरबारा सिंह का नाम बिल के आखिर में पढ़ा । मुझे बड़े दुःख के साथ कहना पड़ता है कि एक तरफ तो हम कहते हैं कि हम किसान का भला करना चाहते हैं और दूसरी तरफ हाउस में ऐसे बिल पेश किये जाते हैं जिनके द्वारा चन्द सरमायादारों को छूट दी जाती है और हज़ारपति को लखपति और लखपति को करोड़पति बनाया जाता है। एक तरफ तो हम सोशलिस्ट पैटर्न आफ सोसाइटी का नारा लगाते हैं और साथ ही ऐसी बातें भी करते हैं। हैरानी की बात है । हम देखते हैं कि हमारे देश व सूबे पर दो वक्त आज़माइश के आए। एक तो उस वक्त जब कि देश पर चाइनीज़ की तरफ से एग्रेशन किया गया और दूसरा अब इण्डो पाकिस्तान की लड़ाई के वक्त। और हमने, चेयरमैन साहिब, देखा है कि जितने भी बड़े आदमी थे उन्होंने अपनी तिजोरियों का मुंह नहीं खोला और कोई मदद नहीं दी । दूसरी तरफ गरीब किसान ने दो रुपये किले के हिसाब से चंदा डिफेंस के लिये दिया । और गरीब हरिजन मज़दूर ने अपनी एक दिन की तनखाह दी और आम जनता ने यथाशक्ति इस फण्ड में चन्दा दिया । लेकिन जब इस तरह के मालदारों के पास गए तो इन्होंने बाई पास निकालने की कोशिश की या टालमटोल कर दिया । हां चेयरमैन साहिब, इस किस्म के हालात हों और जहां पर सरमाएदारों का नज़रिया इस तरह का हो वहां इस तरह के बिल पता नहीं किस तरह से पेश किये जाते हैं कि जिनमें उन्हें रिलीफ देने का मकसद हो । एक तरफ तो सरकार इस बात का नारा देती है कि हम गरीब की मदद करना चाहते हैं, हम हरिजनों को ऊपर उठाना चाहते हैं और देश में सोशलिस्टिक पैटर्न आफ सोसाइटी लाना चाहते हैं और दूसरी तरफ इस तरह के बिल

लाए जा रहे हैं। मैं इस लिये इस बिल की सख्त मुखालफत करता हूँ। (विरोधी पक्ष की ओर से प्रशंसा)

इसके इलावा, चेयरमैन साहिब, हरिजनों की पंजाब की टोटल पापूलेशन की वन फिफ्थ पापूलेशन है । और सरकार की तरफ से हर बार कहा जाता है कि इनके स्टैंडर्ड आफ लिविंग को सरकार ऊपर उठाना चाहती है । उन्हें इमदाद देना चाहती हैं लेकिन सरकार के पास इतने फण्डँज़ नहीं हैं इसलिये वह जल्दी इस काम को नहीं कर सकती । और दूसरी तरफ इस तरह के बिल लाती है। इसके अलावा, चेयरमैन साहिब, किसान को कहा जाता है कि "ग्रो मोर फूड" अनाज ज्यादा पैदा करो और दूसरी तरफ नहर का महकमा कहता है कि "नो मोर फूड।"

चेयरमैन साहिब, जब तक पानी नहीं होगा अनाज कैसे पैदा होगा ? पानी नहीं होगा तो गन्ना कैसे पैदा होगा, अनाज की पैदावार को किस तरह से बढ़ाया जाएगा ? ज्यादा पैदावार को खाद की ज़रूरत है। यह सब ज़रूरी बातें हैं लेकिन बजाए इस तरफ ध्यान देने के चंद सरमाएदारों की इमदाद की जा रही है । मेरे से पहले मेरे माननीय मित्र सरदार दर्शन सिंह जी ने इसी संबंध में कुछ मिसालें दी हैं लेकिन सरकार ऐसे होने पर भी नहीं समझी । सन 1962 में 24 लाख रुपया इन्हीं को दिया गया था और उस वक्त भी इस सदन के हर मैम्बर ने उसकी मुखलफत की थी। लेकिन उस वक्त की सरकार तगड़ी थी और वह पास करवा लिया गया था। लेकिन आज तो कामरेड सरकार है, इसलिये आज तो सरमायेदारों की इमदाद नहीं होनी चाहिए थी। (विघ्न) कांग्रेस सरकार मिल वालों को इमदाद देने के लिये यह बिल पेश कर रही है। दूसरी तरफ जिस किसान की ज़मीन वाटरलाग्ड है और जिसका फ्लड अफैकटिव एरिया है इसकी इमदाद के लिये कोई कदम यह सरकार नहीं उठा रही । और अगर मदद की भी है तो बहुत मामूली सी । जिससे न तो किसान की कमर सीधी हो सकती है और न ही वह काम कर सकता है।

इसी तरह ट्रक ओनर्ज हैं, बड़े बड़े आदमी हैं और जो जालंधर और अमृतसर के इलाके में रहते थे उन्होंने अपने ट्रकों को दिल्ली और दूसरी जगहों में भेज दिया। और अम्बाला डिवीज़नो वालों ने अपने ट्रक बार्डर पर भेजे । इस लड़ाई में एक परसेंट भी ट्रक ओनर बार्डर पर आप नहीं गये बल्कि उन्होंने अपने ड्राइवर और कण्डक्टर भेजे और जितने आदमी गए वह मालिक न थे बल्कि हायरड आदमी थे । जहां तक बड़े बड़े मिल ओनर्ज़ का सवाल है और मालिकों का सवाल है उन्होंने देश की आज़ादी की मूवमेंट में कोई हिस्सा नहीं लिया और न ही किसी किस्म की कुरबानी की है । और दूसरी तरफ जितनी कुरबानी गरीब किसान और हरिजन ने की है उसकी मिसाल नहीं मिलती । आपने जवानों की बहादरी के काम के बारे में सुन ही लिया है। आज जितने भी जवान बार्डर पर सीना तान कर खड़े हैं वह गरीब किसान और हरिजनों और आम जनता के लड़के हैं। उनमें श्री डी. डी. पुरी और थापर के लड़के नहीं हैं। एक आम आदमी के लड़के हमारे बार्डर की हिफाज़त कर रहे हैं और देश की रक्षा के लिये अपने आप की कुरबानी देने को तयार हैं। उनकी सहूलियत की तरफ

[श्री अमर सिंह]
तो ध्यान नहीं और दूसरी तरफ अमीरों की तिजोरियों को भरने और चंद लखपतियों को करोड़पति बनाने के लिये यह बिल पेश कर दिया गया है।

इस लिये, चेयरमैन साहिब, अगर सरकार अनाज को ज़यादा बढ़ाना चाहती है और किसान की हालत को बेहतर बनाना चाहती है और हरिजन काश्तकार की हालत को सुधारना चाहती है तो यह तभी हो सकता है कि हम अनाज में सेल्फ रिलायंट हों, सैल्फ सफीशेण्ट हों और इसके लिये सरकार ज़यादा से ज़यादा सहूलियतें दे। किसान को छोड़ कर मिल ओनर को रिलीफ देने से सैल्फ सफीशेन्सी नहीं आ सकती। इस लिये मैं कामरेड साहिब से आपके द्वारा निवेदन करना चाहता हूँ कि इस किस्म का बिल ला कर सरमायेदार को इमदादा देने की बजाए आम किसान को इमदाद दी जाए और उस हालत में ही अनाज की पैदावार को बढ़ाया जा सकेगा, ग्रो मोर फूड को सही मायनों में लागू किया जा सकेगा, और देश को बाहर के मुल्कों से अनाज मंगवाने की ज़रूरत न पड़ेगी, फारेन एक्सचेंज बच जायगा और देश अपने पांव पर खड़ा हो सकेगा। आज वक्त है इस तरफ ध्यान देने का, ना कि इस तरह के बिल लाने का। हमारे प्रधान मन्त्री जी ने कहा है कि हफ्ते में एक दिन मील को मिस किया जाए। यह एक बहुत ही अच्छी बात है इसको इम्प्लीमेन्ट करने की ज़रूरत है।

यहां पर, चेयरमन साहिब, मैं यह बात भी कहना चाहता हूँ कि सरकार की पालिसी को इम्पलीमेण्ट करने के लिये अफसरान को सीधा करने की ज़रूरत है क्योंकि जो भी पालिसी सरकार बनाती है उसे वह इम्पलीमेन्ट करने में कासिर रहते हैं। सरकार एक तरफ तो कहती है कि ग्रो मोर फूड और दूसरी तरफ सरकार के महकमा नहर के कर्मचारी कहते हैं कि नो मोर फूड। (हंसी) जहां तक बिजली और नहर के कर्मचारियों का संबंध है यह बात आम तौर पर देखने में आई है कि वह कोई परवाह नहीं करते। मैं अपनी तहसील हांसी की मिसाल देता हूँ कि वहां पर काफी दिन से पानी नहीं दिया जा रहा 3,000 आऊटलेट हैं लेकिन अभी बहुत सारे मोघों की रीमार्डलिंग की गई है। अगर अनाज पैदा करना है तो भी पानी से और अन्ना पैदा करना है तो भी पानी से ही पैदा होगा। चंद मिल ओनर्ज ही गन्ना पैदा नहीं कर सकते। अगर पानी दिया जाएगा तो किसान ही गन्ना ज़यादा पैदा करेगा और मिलों में जाएगा। लेकिन मुझे इत्तला मिली है कि नहर के महकमे के एस. इ. रोहतक ने तीन लाख रुपये कमाये हैं और यह रकम गरीब जमींदार की जेब से गई है और इस तरह की बदअनबानियों के बावजूद भी पानी नहीं मिला। एक तो बारिश की वजह से पानी नहीं था, दूसरा इस महकमे के कर्मचारियों के सलूक की वजह से नुक्सान हुआ क्योंकि पानी की डिस्ट्रीब्यूशन फेयर न थी। इस तरफ तो सरकार का ध्यान गया नहीं और दूसरी तरफ चंद मिल मालिकों को फायदा पहुंचाने के लिये बिल ले आए हैं। और अफसरान उन गरीब भाइयों की जेब काट रहे हैं। मैं इस सदन में इस बिल की पुरज़ोर मुखालफित करता हूँ मैं इस तरफ सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूँ कि आज वक्त है किसान को बुनियादी तौर पर आगे बढ़ने का। (विघ्न)

ग्राज नारा है 'जय किसान जय जवान' ग्रौर किसान की जय तब हो सकती है जब हम उसको हर तरह की सहूलियतें दें, पानी दें, खाद दें, तभी गन्ना पैदा हो सकता है। ग्रौर तब वह लोग काश्त कर सकेंगे ग्रौर जिन हरिजनों के पास ज़मीन नहीं है ग्रौर वह काश्त करना चाहते हैं उन्हें ज़मीन दी जाए। तभी ग्रनाज की पैदावार को बढ़ाया जा सकता है। तभी हम गन्ना ज़यादा पैदा कर सकेंगे ग्रौर पैसा इकट्ठा कर सकेंगे ताकि चौथी फाइव ईयर प्लान पर खर्च कर सकें। ग्रौर तभी तमाम स्कीमों को इम्प्लीमेंट किया जा सकेगा।

जहां तक ग्रपनी फाइव इयर प्लान को चलाने ग्रौर उसके लिये पैसा इकट्ठा करने का सवाल है, मैं यह निवेदन करूँगा कि जितना इस देश में काला धन है, ब्लैक मनी है, वह बाहर ग्रा जाए ग्रौर वह मनी (Money) इन ही चंद ग्रादमियों के पास है। उनके पास से निकलवाना सरकार का काम है ग्रौर फर्ज है। इसके लिये एक रास्ता यह भी है कि जितनी भी हैवी इण्डस्टरी हमारी स्टेट में है उसको नैशनलाइज़ कर दिया जाए। ग्रगर डी. डी. पुरी को किसी किसम का घाटा है जिसको सरकार इस बिल के द्वारा पूरा करना चाहती है तो क्यों न उसकी मिल को नैशनलाइज़ कर लिया जाता। इससे सरकार के कामों में हाथ बट जाएगा। ग्रौर मज़दूर ग्रौर गरीब भी पल सकेंगे। एक तरफ तो कहते हैं कि घाटा पड़ता है ग्रौर दूसरी तरफ कहते हैं कि मिल ग्रौनर्ज़ को रिलीफ दिया जाए।

[*Mr. Speaker in the Chair.*]

इस तरह की जो डिसपैरिटी मिल ग्रोनर ग्रौर किसान में है उसे ग्राज दूर करने की ज़रूरत है। (विघ्न) मैं तो यह कह रहा हूँ कि जितनी एग्रीकल्चरल पैदाबार करनी है वह मिल ग्रोनर ने नहीं, जाट व हरिजन ने करनी है, किसान ग्रौर काश्तकार ने करनी है। ग्रौर ग्रगर रिलीफ देना है तो ग्राप मिल ग्रोनर को देना चाहते हैं ग्रौर जाट ग्रौर किसान पर सैस लगाया जा रहा है। (घंटी) ग्रौर ग्रगर सरकार को इस ग्रमर की कोई मजबूरी है तो इस तरह का बिल न लाए ग्रौर फिलहाल न लाए ग्रौर ग्रगर मजबूरी है तो इस बिल को कमेटी के सुपुर्द कर दे ताकि विचार के बाद ग्रगले बजट सैशन में ग्रा सके।

**श्री बलरामजी दास टण्डन** (ग्रमृतसर शहर पश्चिम): स्पीकर साहिब, यह जो बिल इस हाउस के ग्रंदर ग्राज पेश हुग्रा है, यानी इस तरह से एक बिल का इस शकल में ग्राना यह इस सूबे की बदकिस्मती है ग्रौर कोई बात नहीं। इस के साथ-साथ, स्पीकर साहिब, यह भी समझा जा रहा है कि एक तबका के लोगों को रियायत भी दी जा रही है। कहने को तो यह सरकार डैमोक्रेसी की बातें कर रही है ग्रौर कहती है कि हमें फुल फेथ है "Govt of the people, for the people and by the people" मैं समझता हूँ एक तरफ तो यह चंद सरमायेदारों को मुनाफा देने की कोशिश करती है ग्रौर दूसरी तरफ कहती है समाजवाद की बातें। यह वह बिल है जिसको ट्रेज़री बैंचिज़ वालों ने ग्रौर ग्रापोज़ीशन वालों ने ग्रपोज़ किया

[श्री बलरामजी दास टण्डन]

है और इसको हर स्टेज पर क्रिटीसाईज़ करते रहे हैं। मैं कहता हूँ कि कोई भी व्यक्ति ऐसा नहीं है जिसने इसको स्पोर्ट किया हो चाहे वह कहीं पर क्यों न बैठा हो। मगर इसके बावजूद भी कांग्रेस पार्टी ने मेजारिटी के बलबोते आर्डर दिया है ह्विप इशू किया है कि इस बिल को पास करने के लिये इस के हक में राय दी जाये। मैं मिनिस्टर साहिब से और चीफ मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करूँगा कि वह कामरेड हैं अगर सही शब्दों में तो कामरेडों के बराबर के ही काम करें। वह चंद सरमायेदारों को खश करने की बजाये उनकी किसी तरह की परवाह किये बगैर जनता के हितों का साथ दें। जैसे कि मेरे एक भाई ने बोलते हुए यहां पर बताया था, कि यह एक तरह की 35-40 लाख की सौदाबाज़ी है जो जनता के जमहूरी हकूक पर छापा मार कर चंद लोगों को मुनाफा देने की गर्ज़ से की जा रही है। इस मुलक का सारा ढांचा अगर सोशलिस्टिक पैटर्न पर बेस करता है तो यह उस जनता के हितों को भी साथ साथ देखें, वह देखें कि इस सूबे में वह लोग भी रह रहे हैं जिन के जवान मुल्क की हिफाज़त के लिये मोरचों पर भी जाकर लड़ रहे हैं। जिसकी धरती पर लड़ाई हो रही हो उसको आम हालत की तरह समझते हुए टैकसिज़ का बढ़ाना मुनासिब नहीं होगा। अगर फर्ज़ किया जाये आप ट्रांस्पोर्ट वालों पर टैकसिज़ बढ़ाते हैं तो वह जनता पर किराये का रेट बढ़ा कर ही इसे पूरा करेंगे। इसका असर तो आम लोगों पर ही पड़ता है। मेरा कहने का मतलब यही है कि जब भी कोई टैक्स बड़े बड़े लोगों पर डाला जाता है तो वह आम जनता पर डाल दिया जाता है मगर आज जो फायदा आप चंद एक सरमायेदारों को इस बिल के जरीये से देने जा रहे हैं इससे जनता के लोगों को एक पैसे का भी मुफाद होने वाला नहीं है। कामरेड सरकार 40 लाख रुपया चंद कारखानेदारों को खुश करने के लिये देने की कोई लैजिसलेशन लाये तो मैं समझता हूँ कि इससे बड़ा धोखा, इससे बड़ा मज़ाक इस सरकार की तरफ से जनता के साथ और कोई हो नहीं सकता। उनको चाहिए था कि चंद सरमायदारों को खुश करने की बजाये वह जनता के जजबात की कदर करती। इस हाउस के लोगों ने जबकि यक-ज़बान होकर इसकी मुखलिफत की थी तो क्या यह इस इन्स्टीच्यूशन का मज़ाक नहीं है, जिस तरीका से कि यह बिल अब पास करवाया जा रहा है? यह और भी मज़ाक की बात है कि यह पैसा उनको इसलिये दिया जा रहा है कि जो माल बाहिर पिछले 3-4 साल में भेजा गया था वह इसके बदले में कुछ इवज़ाने की शक्ल में यह रुपया देने लगे हैं। मैं कहता हूँ क्या यह बाहिर भेजा हुआ माल अब वापस आ जायेगा या और कोई फायदा इस मुल्क को होगा? यह तो महज़ आम लोगों के जज़बात से खेलने वाली बात है, और कुछ नहीं। इससे तो यह बात साफ ज़ाहिर हो जाती है कि यह सरकार कामरेड सरकार नहीं है, यह तो चंद सरमायेदारों को स्पोर्ट करने वाली सरकार है जो जनता का पैसा इस तरह से लुटा रही है। अगर तो किसी तरह से उनको घाटा पड़ता तो फैसिलिटीज़ दी जानी वाजिब भी थीं मगर बेमानी तौर पर लाखों रुपये की रियायत दे देनी, मैं नहीं समझता कहां तक वाजिब है। यह सरासर गरीब जनता के साथ धोखा है। यह किस लिये पैसा दिया जा रहा है मुझे ज़रा समझायें तो सही

यह तो उस वक्त वाजिब होता है जब किसी बात के लिये कोई इनसैंटिव देने का सवाल हो। यह प्रयोग उस हालत में मुनासिब था जैसे सिथैटिकस या स्टेनलेस स्टील से करने वालों को दिया जाये जहां पर कि 5-10 गुना होकर पैसा मिलता हो, जसे लुध्याना में मशीनों के पार्टस बनते हैं, वहां से यह बाहर भेजे जाते हैं। अगर यहां पर यह पार्ट 200/- में बिकता है और बाहर जाकर 80- में बिकता है और गवर्नमेंट अपने माल को बाहर की मंडी में भेजना चाहती हो तो इनसैंटिव देने की गर्ज से लाईसेंस दिये जाते हैं क्योंकि वहां पर 80/- रुपये में ही माल बेचने में सरकार फायदा समझती है चाहे दुकानदारों से वह उसकी दुगनी या तिगनी कीमत वसूल कर सकते हैं। मगर यहां पर कहते हैं कि इनसैंटिव ऐसा दिया जा रहा है कि जो पिछले सालों में सौदे हुए और जहां से अब कुछ आना नहीं। यह लाखों रुपया दिया जा रहा है। यह एक अंदरूनी तौर पर ब्लैकमनी के व्यापारियों से सौदाबाज़ी की जा रही है जो इनके आइंदा इलैक्शन में काम आयेगी। ब्लैक मनी उन से ली जाकर वाईट मनी दी जा रही है। मैं कहता हूँ अगर आज किसी को 50 हज़ार रुपये की वाईट मनी दो तो वह इसके बदले एक लाख रुपया ब्लेक मनी का देने को बखुशी तय्यार होगा, मगर यहां सौदा-बाज़ी जो हुई है वह बिल्कुल ही उल्टी हुई है। 5) लाख रुपये की वाईट मनी के बदले आइंदा इलैक्शनों में जैसे कि बताया गया, 2) लाख रुपया लेने का सौदा हुआ है। कितनी अफसोसनाक बात है कि सारा हाउस इसकी मुखालफत कर रहा है मगर चंद सरमायेदारों को इतनी भारी रकम देने में यह सरकार अब भी बज़िद है। यह इनसैंटिव अगर देना ही था तो गरोअर को देती जो ज्यादा तादाद में गन्ना पैदा करते, मुल्क की पैदावार में इज़ाफा होता। आज इस सूबे में सब से ज्यादा गन्ना पैदा होता है मगर यहां के लोगों के लिये खांड बाहिर से आती है। यहां की खांड बाहिर जाती है। यह कितना बड़ा मज़ाक है कि यू.पी. की खांड यहां आती है, और यहां की दूसरे सूबों को जाती है और इस तरह से इधर उधर का फ्रेट पड़ कर उसकी कीमतें ज्यादा होती जाती हैं (घंटी) इन बातों की तरफ सरकार को सोचना चाहिए। जनाब, इस तरह से 40 लाख रुपया देना और सिर्फ दो तीन आदमियों को देना पंजाब की जनता के साथ धोखा है। एक तरफ तो यह कहा जाता है कि रुपये की कमी है और सड़क इसलिये नहीं बन सकती क्योंकि फंडज़ नहीं हैं। बिजली इसलिये नहीं दी जा सकती क्योंकि फंडज़ नहीं हैं और खेती या इंडस्ट्रीज़ को इनसैंटिब इसलिये नहीं दे सकते क्योंकि फंड्ज़ नहीं हैं, मगर दो या तीन सरमायादारों को 4) लाख रुपया दिया जा सकता है। मैं कामरेड सरकार को प्रार्थना करूँगा कि इस तरह से बजिद होकर सोशलिज़्म के साथ और पंजाब के साथ धोखा न करे। (घंटी) मुझे अफसोस आता है जब यह कहा जाता है कि स्टूडेंटस डिफेंस फंड्ज़ के लिये बूट पालिश करें और रुपया इकट्ठा करें और दूसरी ओर इस तरह से जनता का रुपया चंद सरमायेदारों को दिया जाता है। अगर सरकार बजिद रही तो हमें घर घर जा कर यह कहना पड़ेगा कि गरीब के प्रति सरकार का क्या रवैया है कि एक एक पैसा निकालना चाहती है और बड़े बड़े सरमायादारों को इस तरह से रुपया देती है। क्या जनता बुद्धू है जो इस सरकार को मज़बूत करने के लिये पैसा पैसा अपने खून पसीने की कमाई दें और वही सरकार लोगों के साथ इस तरह से धोखा करे।

**मुख्य मन्त्री** (श्री रामकिशन): जहां तक, स्पीकर साहिब, इस बहस का ताल्लुक है, उसका जवाब तो सरदार दरबारा सिंह देंगे। मैंने तो हाउस का ध्यान इस तरफ दिलाना है कि जो मेरे मुहतरिम दोस्त ने यह कहा है कि किसी सरमायेदार के साथ अगले इलैक्शन के लिये 20 लाख रुपये का फैसला किया है वह गलत है और मैं इस ऐलीगेशन को पूरे ज़ोर से रिफ्यूट करता हूँ। और जहां तक 40 लाख रुपये वाली बात है अगर बिल को देखेंगे मेरे दोस्त तो उन्हें पता चल जायगा कि असलियत क्या है। मैं जो ऐलीगेशन लगाई गई है उसको पूरे ज़ोर से रिफ्यूट करता हूं।

**ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਅਤੇ ਖੇਤੀਬਾੜੀ ਦੇ ਰਾਜ ਮੰਤਰੀ** (ਕੈਪਟਨ ਰਤਨ ਸਿੰਘ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬ ਸ਼ੂਗਰ ਕੇਨ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਬਿਲ, 1965 ਦੇ ਮੁਤਲਿਕ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਸਟਡੀ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਇਤਨੇ ਜੋਸ਼ ਵਿਚ ਨਾ ਆਉਂਦੇ। (ਵਿਘਨ) ਇਹ ਬਿਲ ਕਿਸੇ ਖਾਸ ਕੈਪੀਟਲਿਸਟ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਗੌਰਮਿੰਟ ਆਫ ਇੰਡੀਆ ਦੇ ਫੈਸਲੇ ਦੇ ਅਨੁਸਾਰ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਕਿ ਜਿਤਨੀ ਸ਼ੂਗਰ ਅਸੀਂ ਬਾਹਰ ਭੇਜਾਂਗੇ ਉਸੇ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਉਹ ਸਾਨੂੰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਵੇਗੀ।

(**ਇਕ ਆਵਾਜ਼** : ਇਕੱਲੇ ਡੀ. ਡੀ. ਪੁਰੀ ਨੂੰ ਇਹ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ।)

ਨਹੀਂ ਇਹ ਗੱਲ ਨਹੀਂ, ਇਕਲੇ ਡੀ. ਡੀ. ਪੁਰੀ ਨਹੀਂ, ਬਲਕਿ 8 ਮਿੱਲਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਸਹੂਲਤਾਂ ਮਿਲਣਗੀਆਂ।

(ਇਸ ਵੇਲੇ ਵਿੱਤ ਮੰਤਰੀ, ਸਪੀਕਰ **ਅਤੇ ਕੈਪਟਨ** ਰਤਨ ਸਿੰਘ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਕਰਾਸ ਕਰਕੇ ਬੈਠ ਗਏ।)

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਕੋਈ ਮੈਂਬਰ ਕਿਸੇ ਦੂਜੇ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਥਾਪੀ ਦੇ ਕੇ ਸਪੀਕਰ ਦੇ ਔਰ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਮੈਂਬਰ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਲੰਘ ਸਕਦਾ ਹੈ ?

**Mr. Speaker** : I am sorry, I cannot issue any direction to the ex-Chairman of the Council.

**डा. बलदेव प्रकाश** : क्या हाउस का डेकोरम रखने के लिये रूल्ज़ सभी मैम्बरों और मिनिस्टरों पर लागू नहीं हो सकते ?

(इसी बीच में सरदार कपूर सिंह वापस चले गए)

**श्री अध्यक्ष**: डाक्टर बलदेव प्रकाश, यह रूल्ज़ आयद तो सभी पर होते हैं लेकिन क्रास भी सभी करते हैं। (No doubt these rules are applicable to all but practically all cross the line.)

**ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਅਤੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਰਾਜ ਮੰਤਰੀ** : ਜੇ ਐਗ੍ਰੋ-ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ ਕੰਪਲੈਕਸ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੂਜੀਆਂ ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ ਲਈ ਮਿਲਦੀਆਂ ਹਨ, ਉਹ ਇਸ ਐਗ੍ਰੋ-ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ ਲਈ ਵੀ ਮਿਲਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਜੇ ਅੱਜ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਇਥੇ ਨਾ ਹੁੰਦੀਆਂ ਤਾਂ ਸ਼ੂਗਰ ਕੇਨ ਗ੍ਰੋਅਰ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਹੁਤ ਖਰਾਬ ਹੋ ਜਾਂਦੀ। ਤੁਸੀਂ ਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮਿੱਲਾਂ ਦੀ ਵਰਕਿੰਗ ਵੇਖੋ ਤਾਂ ਪਤਾ ਚਲੇਗਾ ਕਿ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਘਾਟੇ ਵਿਚ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। (ਵਿਘਨ) ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਸੋਚ ਲਉ ਕਿ ਸ਼ੂਗਰਕੇਨ ਮਿੱਲਾਂ ਚਲਾਉਣੀਆਂ ਹਨ ਜਾਂ ਨਹੀਂ......

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** : ਤੁਹਾਡਾ ਟੈਲੀਫੋਨ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਨਹੀਂ ਕ੍ਰਿਪਾਲ ਸਿਘ ਲਈ.........

**ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਅਤੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਰਾਜ ਮੰਤਰੀ** : ਜੋ ਮੇਰਾ ਟੈਲੀਫੋਨ ਗਿਆ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਵਾਹੇ ਲਗ ਸਕਦਾ ਹਾਂ। ਅਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕਰਿਟੀਸਿਜ਼ਮ ਨੂੰ ਆਰਾਮ ਨਾਲ ਸੁਣਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰਜ਼ ਕੋਲ ਦਰਖਾਸਤ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਬਿਲ ਦੇ ਮੈਰਿਟਸ ਤੇ ਡਿਸਕਸ਼ਨ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਖਾਹ ਮਖਾਹ ਸੈਂਟੀਮੈਂਟਸ ਵਿਚ ਆ ਕੇ ਪਿੱਛੇ ਨਹੀਂ ਸੁਟ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। 1961 ਵਿਚ ਗੌਰਮਿੰਟ ਆਫ ਇੰਡੀਆ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀ ਕਮਿਟਮੈਂਟ ਹੋਈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਸਟੇਟਸ ਦੀ ਹੋਈ। 1961 ਤੋਂ ਇਹ ਕਮਿਟਮੈਂਟ ਚਲੀ ਆਉਂਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਦੀ ਰਿਪਰੀਜ਼ੈਂਟੇਸ਼ਨ ਬਹੁਤ ਦੂਰ ਤਕ ਜਾ ਚੁਕੀ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਅਸਰ ਇਕੱਲੇ ਡੀ. ਡੀ. ਪੁਰੀ ਤੇ ਨਹੀਂ, ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀਆਂ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਤੇ ਪੈਣਾ ਹੈ।

**ਇਕ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ** : 8 ਹਨ।

**ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਅਤੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਰਾਜ ਮੰਤਰੀ** ; ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸ਼ੂਗਰ ਐਕਸਪੋਰਟ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ। ਫੇਰ ਇਹ ਐਨਾ ਘਟ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਆਫ ਆਬਜੈਕਟਸ ਐਂਡ ਰੀਜ਼ਨਜ਼ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ—

"With a view to providing an incentive for earning more foreign exchange to factories engaged in the production of sugar, it is intended to take power to refund, propspectively as well as restrospectively. the tax imposed on, and paid by such factories............"

ਅਸੀਂ ਪਾਵਰ ਲੈ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਕੀ ਕਰਨਾ ਹੈ, ਤੁਸੀਂ ਬਿਲ ਦੀ ਕਲਾਜ਼ 2 ਵਿਚ ਪੜ੍ਹੋਗੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ:—

"2. The Government, if satisfied that a factory has exported out of India any quantity of sugar manufactured by it, it may refund to such factory, whether prospectively or retrospectively, the amount of tax imposed on, and paid by it......................."

ਇਸ ਕਰਕੇ ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਪਾਵਰ ਹੈ ਇਹ ਗੌਰਮਿੰਟ ਕੋਲ ਹੈ। ਗੌਰਮਿੰਟ ਤੁਹਾਡੇ ਸਾਰਿਆਂ ਦੇ ਸਟੇਟਮੈਂਟਸ ਨੂੰ ਮੱਦੇ ਨਜ਼ਰ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ ਨੂੰ ਡੀਵੈਲਪ ਕਰਨ ਲਈ ਜਿਹੜੇ ਸਾਨੂੰ ਲਾਜ਼ਮੀ ਸਟੈਪਸ ਲੈਣੇ ਪੈਣਗੇ, ਲਵਾਂਗੇ। ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਗੱਲ ਬੜੀ ਗਲਤ ਹੈ ਕਿ ਥੋੜੀ ਜਿਹੀ ਰਕਮ ਨਾਲ ਕੈਪੀਟਲਿਸਟ ਨੂੰ ਰਿਆਇਤ ਦੇਣੀ ਹੈ। ਇਹ ਨਾ ਸਾਡਾ ਮਕਸਦ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਤੁਹਾਡਾ। (ਵਿਘਨ) ਫਾਰਮਰਜ਼ ਨੂੰ, ਗਰੋਅਰਜ਼ ਨੂੰ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਉਹ ਕੋਈ ਚੀਜ਼ ਐਕਸਪੋਰਟ ਕਰਨਗੇ ਦਿਆਂਗੇ। ਅੱਜ ਪੁਰੀ ਦੀ ਮਿੱਲ ਵਾਲੇ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਜੇ ਸਾਡੀ ਮਦਦ ਨਹੀਂ ਕਰੋਗੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਬੰਦ ਕਰਾਂਗੇ। ਪੁਰੀ ਦਾ ਏਰੀਆ ਇਸ ਵੇਲੇ ਸ਼ੂਗਰਕੇਨ ਗਰੋਅਰਜ਼ ਦਾ ਏਰੀਆ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਕਨਾਮਿਕ ਹਾਲਤ ਕੀ ਹੋਏਗੀ, ਉਸ ਦੇ ਲਈ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਗਾ ਸਕਦੇ ਹੋ। (ਵਿਘਨ) ਇਹ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਮੈਂ ਨਾ ਮਾਨੂੰ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਕਰਨੀ ਹੈ।

**ਇਕ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ** : ਨੈਸ਼ਨਲਾਈਜ਼ ਕਰ ਦਿਓ।

**ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਅਤੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਰਾਜ ਮੰਤਰੀ** : ਲੇਕਿਨ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਗੌਰਮਿੰਟ ਸਭ ਕੁਝ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਕੋਆਪਰੇਟਿਵ ਰਾਹੀਂ ਕਰ ਕੇ ਵੇਖ ਲਿਆ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਨੈਸ਼ਨਲਾਈਜ਼

(ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਅਤੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਰਾਜ ਮੰਤਰੀ)
ਵਲ ਆਉਣ ਲਗੇਗੀ ਤਾਂ ਤੁਹਾਡੇ ਨਾਲੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਨੈਸ਼ਨਲਾਈਜ਼ ਕਰਨ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹੋਵਾਂਗੇ। ਮੈਂ ਇਹ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟਸ ਨਾਲ, ਕੋਈ ਵੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਹੋਵੇ, ਜੋ ਉਸ ਨੇ ਕਮਿਟਮੈਂਟ ਕੀਤੀ ਹੋਵੇ, ਖਾਸ ਕਰਕੇ ਕੇਂਦਰੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨਾਲ ਕੀਤੀ ਹੋਵੇ ਉਹ ਆਨਰ ਕਰਨੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ, ਬੇਸ਼ਕ ਉਹ ਕਿੰਨੀ ਔਖੀ ਹੋਵੇ, ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਵਕਾਰ ਨਹੀਂ ਰਹਿੰਦਾ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਹ ਨਾ ਕੀਤਾ ਤਾਂ ਜਿਹੜੀ ਕਮਿਟਮੈਂਟ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਹ ਪੂਰੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਾਂਗੇ। ਮੈਨੂੰ ਇਹ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਬਹਿਸ ਵਿਚ ਬੜੇ ਐਕਸਟਰੇਨੀਅਸ ਪ੍ਰਾਇੰਟਸ ਲਿਆਂਦੇ ਗਏ ਹਨ।

**श्री बलरामजीदास टंडन :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर। इन्होंने कहा है कि अगर वायदा करके उसे पूरा न किया जाए तो सरकार चल नहीं सकती । तो 1961 से लेकर 1965 तो इन्हों ने वायदा पूरा नहीं किया तो यह सरकार कैसे चली ?

**Mr. Speaker :** I am sorry, this is no Point of Order.

**ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਅਤੇ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਰਾਜ ਮੰਤਰੀ :** ਮੈਂ ਫੇਰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਬਿਲ ਨੂੰ ਮੈਰਿਟਸ ਤੇ ਲਓ। ਇਸ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਜੇ ਕੋਈ ਥੋੜ੍ਹੀ ਜਿਹੀ ਚੀਜ਼ ਮਦਦ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ, ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਕੀਤੀ ਹੈ, ਫਾਰਿਨ ਐਕਸਚੇਂਜ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਕਿਸੇ ਨੇ ਬਜਟ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਇੰਡਸਟਰੀ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਗਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ। ਜਦੋਂ ਐਗਰੋ ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ ਦੀ ਗੱਲ ਆ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਪੁੱਠੇ ਪਾਸੇ ਤੇ ਕੰਮ ਰੋਕਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦੇ ਹਨ। (ਵਿਘਨ) ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਜਦੋਂ ਸ਼ਹਿਰ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਾਉਣ ਦੀ ਗੱਲ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਬੋਲਦੇ ਨਹੀਂ। ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਤੁਕੀ ਫਿਰਦੇ ਹੋ। ਜੇ ਇੰਡਸਟਰੀਅਲ ਬਲਾਕਸ ਬਣਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ, ਤਾਂ ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰਜ਼ ਅੱਗੇ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਬਿਲ ਦੇ ਮੈਰਿਟਸ ਦੀ ਸਪੋਰਟ ਕਰੋ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰੋ। ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਤੁਸੀਂ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਨਾ ਹੈ। (ਵਿਘਨ) ਅਸੀਂ ਕਿਸੇ ਪੁਰੀ ਦੀ ਜੇਬ ਨਹੀਂ ਭਰ ਰਹੇ। ਇਹ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ।

This applies to all the Sugar Mills in the State and not to any particular Sugar Mill which export sugar. We are not doing this with a view to fill the pockets of any particular individual.

ਸਾਰਾ ਸੈੱਸ ਵਾਪਸ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ। ਇਹ ਗਲਤ ਫਹਿਮੀ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਸੈੱਸ ਲਿਆ ਹੈ ਸਾਰਾ ਵਾਪਸ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਓਨਾ ਹੀ ਕਰਨਾ ਹੈ ਜਿਸ ਗੰਨੇ ਨਾਲ ਸ਼ੂਗਰ ਐਕਸਪੋਰਟ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਉਮੀਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਸਾਰੇ ਮੈਰਿਟਸ ਤੇ ਲੈਣਗੇ ਅਤੇ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰਨਗੇ। ਮੇਰੇ ਸੀਨੀਅਰ ਮਨਿਸਟਰ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਜੀ ਪ੍ਰਾਇੰਟ ਬਾਈ ਪ੍ਰਾਇੰਟ ਜਵਾਬ ਦੇਣਗੇ। ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਤੇ ਜਿੰਨਾ ਕੁ ਧਮਾਕਾ ਪਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਅਜਿਹੀ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਤਾਂ ਐਕਸਪੋਰਟ ਪਰੋਮੋਸ਼ਨ ਦੇ ਮੁਤਲਿਕ ਥੋੜ੍ਹੀ ਜਿਹੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਮੈਂ ਤੁਹਾਡਾ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਅਦਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**Mr. Speaker :** Sardar Darbara Singh.

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ :** ਆਨ ਏ ਪ੍ਰਾਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਸਰ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਜੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੇ ਕਈ ਗਰੁਪ ਲੀਡਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਬੋਲੇ। ਬੜੀ ਬੇਇਨਸਾਫੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ, ਇਹ ਖੜ੍ਹੇ ਹੋ ਗਏ ਹਨ।

**Mr. Speaker :** Order. Order. Please take your seat.

ਮੈਂ ਲਿਮਿਟ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ, ਸਿਰਫ ਸਜੈਸ਼ਨ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਰਹਿ ਗਏ ਹਨ ਉਹ ਥਰਡ ਰੀਡਿੰਗ ਸਟੇਜ ਤੇ ਬੋਲ ਲੈਣ। (I have no intention to restrict the speeches but this is only a suggestion that those members who could not be accommodated may speak at the third reading stage of the Bill.)

**ਅਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਲੋਂ ਆਵਾਜ਼ਾਂ** : ਨਹੀਂ, ਨਹੀਂ ।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ :** ਫਾਰ ਯੋਰ ਇਨਫਰਮੇਸ਼ਨ, ਸਰ । ਅਕਾਲੀ ਪਾਰਟੀ ਵਿਚੋਂ ਕਿਸੇ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਇਜਾਜ਼ਤ ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ ।

**डा. बलदेव प्रकाश:** हो सकता है कि हमें बोलने का मौका ही न मिले।

**Mr. Speaker :** We will allow more hon. Members to participate in the discussion on this Bill. But if the House agrees the time for each speaker may be limited to five minutes.

**Voices from the Opposition Benches :** No, Sir. It may be ten minutes.

**Mr. Speaker :** Is it the sense of the House that time of speeches should be limited to five minutes ?

**Voices :** Yes, Sir.

**Voices :** No, Sir. It may be ten minutes.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** : (ਮੋਗਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਚੂੰਕਿ ਟਾਈਮ ਦੀ ਪਾਬੰਦੀ ਹੈ ਮੈਂ ਸਿਰਫ ਇਸ ਬਿਲ ਤੇ ਆਪਣੀ ਰਾਏ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਐਨਾ ਭੈੜਾ ਬਿਲ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਬਗ਼ੈਰ ਸੋਚੇ ਸਮਝੇ ਇਥੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਜਿਸ ਤੋਂ ਸਾਫ ਜ਼ਾਹਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੇ ਸਾਰੇ ਬਘਿਆੜ ਨੇ, ਭੇੜੀਏ ਹਨ ਇਹ ਭੇਡ ਦੀ ਖੱਲ ਲੈ ਕੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਨ ਅਸਲੀ ਮਾਅਨਿਆਂ ਵਿਚ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹੁਣ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਾਉ ਕਿ ਅੱਜ ਅਮੈਂਡਿੰਗ ਬਿਲ ਰਾਹੀਂ ਜਿਹੜਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸੈੱਸ ਲਾਇਆ ਸੀ ਤਿੰਨ ਆਨੇ ਮਣ ਗੰਨੇ ਤੇ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਪੈਸਾ ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਇਸ ਮਤਲਬ ਲਈ ਕਿ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਕਿ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ, ਐਸ਼ੋਰੈਂਸ ਦਿੱਤੀ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ, ਗੰਨੇ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦੀ ਹਰ ਕਿਸਮ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰਨ ਲਈ, ਲਈ, ਕੁਆਂਟਿਟੀ ਅਤੇ ਕੁਆਲਿਟੀ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਇਹ ਪੈਸਾ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਏਗਾ।

6.00 P.M.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਬੜੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ, ਕਿ ਅੱਜ ਦੇ ਸਮੇਂ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਕਿ ਹਰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਦੀਆਂ ਜੇਬਾਂ ਫੋਲਣ ਦੀ ਸਿਰ ਤੋੜ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ, ਗਰੀਬ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਪੈਸੇ ਕਟੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ, ਠੇਕੀਦਾਰਾਂ ਤਕ ਦੀਆਂ ਮੀਗਰ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਪੈਸੇ ਮੰਗੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਐਮਰਜੈਂਸੀ ਵਿਚ ਪੈਸੇ ਦੀ ਬੜੀ ਲੋੜ ਹੈ, ਉਸ ਵਕਤ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਚੂੰਕਿ ਘਾਟਾ ਪੈ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਘਾਟਾ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰੀ ਖਜ਼ਾਨੇ ਵਿਚੋਂ ਪੈਸੇ ਦਿੱਤੇ ਜਾਣ । ਮੈਨੂੰ ਹੋਰ ਵੀ

(ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ)

ਹੈਰਾਨੀ ਹੋਈ ਜਦੋਂ ਕਪਤਾਨ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਾਡੀਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕੁਝ ਕੁਮਿਟਮੈਂਟਸ ਹਨ ਜੋ ਪੂਰੀਆਂ ਕਰਨੀਆਂ ਹਨ। ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਕੁਮਿਟਮੈਂਟਸ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਕੁਮਿਟਮੈਂਟਸ ਤੁਸੀਂ ਸਟੇਟ ਤੇ ਲੋਕਾਂ ਲਈ ਕਰਦੇ ਹੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਵੀ ਗਹਿਣੇ ਰਖ ਦਿਉ ਤਾਂ ਵੀ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕੀ ਕਦੇ ਤੁਸੀਂ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨਾਲ ਕੀਤੀਆਂ ਕੁਮਿਟਮੈਂਟਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਹੈ? ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਰਾਸਰ ਧਕਾ ਹੈ ਜੋ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨਾਲ, ਗਰੀਬ ਪਰੋਡਿਊਸਰ ਨਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਲਈ 14 ਸਾਲ ਬਾਅਦ ਇਹੋ ਸਾਲ ਮੁਤਬੱਰੱਕ ਸਾਲ ਆਇਆ ਹੈ ਜਦੋਂ ਕਿ ਉਹ ਫਲੱਡਜ਼ ਤੋਂ ਬਚਿਆ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਗੰਨਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਤਬਾਹ ਬਰਬਾਦ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਉਸਦੀ ਕਾਸਟ ਆਫ ਪਰੋਡਕਸ਼ਨ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਸੀ ਤਾਂ ਇਸ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ ਦੀ ਚਹੇਤੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਦੇ ਨਹੀਂ ਸੋਚਿਆ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਜੋ ਘਾਟਾ ਪਿਆ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਸੈੱਸ ਨਾਲ ਜੋ ਪੈਸਾ ਇਕੱਠਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਹ ਪੈਸਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਵਜੋਂ ਦਿਉ। ਲੇਕਿਨ ਜੋ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਐਕਸਪੋਰਟ ਕਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲਾਈਸੈਂਸ ਮਿਲੇ ਹੋਏ ਹਨ, ਜਿਹੜੇ ਦੁਗਣੀ ਤਿਗਣੀ ਕੀਮਤ ਤੇ ਵਿਕ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਰੋ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਘਾਟੇ ਵਿਚ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਪੈਸੇ ਦੇ ਕੇ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦੇਣਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਇਹ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਜ਼ੁਲਮ ਹੈ ਅਤੇ ਜਦੋਂ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਧਕੇ ਦਾ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਗੁਸੇ ਤੋਂ ਤੁਸੀਂ ਬਚ ਨਹੀਂ ਸਕੋਗੇ। ਕਿਤਨੇ ਜ਼ੁਲਮ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਗੰਨਾ ਬੀਜਣ ਲਈ ਮਜਬੂਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਅਤੇ ਹੁਕਮ ਜਾਰੀ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਮਿਲ ਦੇ ਏਰੀਏ ਵਿਚ ਉਹ ਗੁੜ ਨਹੀਂ ਬਣਾ ਸਕੇਗਾ। ਜੇਕਰ ਉਹ ਗੁੜ ਬਣਾਂਦਾ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਗੰਨੇ ਦੀ ਦੁਗਣੀ ਤਿਗਣੀ ਕੀਮਤ ਮਿਲਣੀ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਕਾਨੂੰਨ ਰਾਹੀਂ ਉਸ ਨੂੰ ਐਸਾ ਕਰਨ ਤੋਂ ਰੋਕਿਆ ਗਿਆ। ਜਦੋਂ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਘਾਟਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸਦਾ ਕੋਈ ਖਿਆਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਬਲਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਉਸਦੇ ਮੁਫਾਦ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾ ਕੇ ਘਾਟਾ ਪਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅੱਜ ਫਿਰ ਉਸਦੇ ਹੱਕ ਦੇ ਪੈਸੇ ਖੋਹ ਕੇ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਹ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨਾਲ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਧਕਾ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਹੋ ਹਾਲਤ ਰਹੀ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਵਾਰਨ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਿੱਲਾਂ ਦੇ ਨਜ਼ਦੀਕ ਲੋਕ ਗੰਨਾ ਬੀਜਣਾ ਬੰਦ ਕਰ ਦੇਣਗੇ। ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਦੋ ਰੁਪਏ ਮਣ ਗੰਨੇ ਦੀ ਕੀਮਤ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਜੋ ਕਿ ਕਾਫੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਏਕੜ ਵਿਚ ਪੂਰਾ ਜ਼ੋਰ ਲਾ ਕੇ 800 ਮਣ ਗੰਨਾ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਿਸਦੀ ਕੀਮਤ 1,600 ਰੁਪਏ ਬਣਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦੀ ਇਕ ਸਾਲ ਦੀ ਕਮਾਈ ਬਣਦੀ ਹੈ ਪਰ ਜੇਕਰ ਉਹ ਗੰਨਾ ਨਾ ਬੀਜੇ ਤਾਂ ਉਹ ਉਸ ਜ਼ਮੀਨ ਤੋਂ ਦੋ ਫਸਲਾਂ ਲੈ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦੋ ਫਸਲਾਂ ਲੈ ਕੇ ਉਹ ਇਸ ਨਾਲੋਂ ਵਧ ਪੈਸੇ ਕਮਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜੇ ਵੀ ਸੰਭਲ ਜਾਉ ਵਰਨਾ ਉਹ ਦੂਜੀਆਂ ਫਸਲਾਂ ਬੀਜਣ ਤੇ ਮਜਬੂਰ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਦੇ ਤੁਸੀਂ ਘਰ ਭਰਦੇ ਹੋ ਤੇ ਐਕਸਪੋਰਟ ਦੇ ਖਾਬ ਲੈਂਦੇ ਹੋ ਉਹ ਫੇਲ ਹੋ ਜਾਣਗੀਆਂ ਤੇ ਇਹ ਸੂਬਾ ਬਰਬਾਦ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ। ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਕਪਤਾਨ ਰਤਨ ਸਿੰਘ ਜੋ ਵਾਰ ਕੁਆਲਿਟੀ ਦੇ ਲੈਂਡਲਾਰਡ ਹਨ ਤੇ 1947 ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਕਰਨ ਲਗੇ ਹਨ (ਘੰਟੀ) ਸਾਨੂੰ ਸਮਝਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਹੈਰਾਨੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਜੋ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦਾ ਨਾਹਰਾ ਲਾਂਦੀ ਨਹੀਂ ਥਕਦੀ ਅਤੇ ਗਰੀਬਾਂ ਲਈ ਅਥਰੂ ਵਹਾਂਦੀ ਹੈ ਅੱਜ ਅਮੀਰ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰਨ ਤੇ ਤੁਲੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਕੀ ਇਹੋ ਤੁਹਾਡਾ

ਸੋਸ਼ਲਿਸਟਿਕ ਪੈਟਰਨ ਆਫ ਸੋਸਾਇਟੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਤੁਸੀਂ ਦਾਵਾ ਕਰਦੇ ਹੋ । ਮੈਂ ਇਸ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਮੈਂ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਹਾਂ ਅਤੇ ਕਪਤਾਨ ਸਾਹਿਬ ਵੀ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਹੋਣ ਦਾ ਦਾਵਾ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਮੈਨੂੰ ਵੀ ਨੋਟਿਸ ਦਿਉ ਕਿ ਤੇਰੇ ਪਾਸ ਕਿਤਨੀ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਅਤੇ ਮੇਰੀ ਜਾਇਦਾਦ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੈਪਟਨ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਦੌਲਤ ਵੀ ਅਕਾਊਂਟ ਫਾਰ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਜੋ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨਾ ਉਹ ਵਕੀਲ ਹਨ ਨਾ ਡਾਕਟਰ ਹਨ ਤੇ ਨਾ ਠੇਕੇਦਾਰ ਹਨ ਜਿਸ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਐਨੀ ਦੌਲਤ ਪੈਦਾ ਕਰ ਲਈ ਹੈ ਅਤੇ ਮੱਕੀ ਬੀਜ ਕੇ ਹੀ ਕਰੋੜਪਤੀ ਬਣ ਗਏ ਹਨ, ਪਰ ਸਾਨੂੰ ਰੋਟੀ ਖਾਣ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ।

**Mr. Speaker :** No personal remarks please.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ :** ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਵਿਚ ਫੇਲ ਹੋਏ ਹਾਂ ਪਰ ਹੈਰਾਨੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਇਕੱਲੇ ਹੀ ਕਾਮਯਾਬ ਹੋਏ ਹਨ। ਇਸੇ ਕਰਕੇ ਇਹ ਸ਼ਾਇਦ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦੇ ਹਕ ਦੀ ਰਾਖੀ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਵਿਚ ਬੜੀ ਆਮਦਨੀ ਹੈ ਪਰ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਘਾਟੇ ਵਿਚ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਕਿਤਨੀ ਲਗਵ ਗੱਲ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਕਾਲਾ ਬਿਲ ਹੈ ਅਤੇ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੇ ਨਾਮ ਤੇ ਕਲੰਕ ਹੈ। ਜੋ ਇਹ ਕਾਮਰੇਡ ਸਰਕਾਰ ਲਗਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਦੇ ਰਾਜ ਵਿਚ ਸਰਦਾਰ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਕੰਮ ਕਰਕੇ ਨਾ ਦਿਉ ਦਾਹਵਤ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਿਉਂਕਿ ਤੇਰੇ ਮੁੰਡਿਆਂ ਨੇ ਤਾਂ ਕੋਹਲੂ ਦਾ ਇਕ ਗੇੜਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਕਢਣਾ ਹੈ 'ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਔਖੇ ਸੌਖੇ ਹੋ ਕੇ ਡਿਕਟੇਟਰ ਦੇ ਤਸੀਹੇ ਝਲ ਲਵਾਂਗੇ । ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਇਸ ਕਾਮਰੇਡ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚੇਤੇ ਕਰਾਕੇ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗਰੀਬ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਤੰਗ ਕਰਕੇ ਅਮੀਰਾਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਨਾ ਪੁਚਾਉ ਵਰਨਾ ਇਸਦਾ ਹਸ਼ਰ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ।

**चौधरी नेत राम (हिसार सदर) :** स्पीकर साहिब, मैं मानता हूँ कि जब भी कांग्रस सरकार ने कोई वादा किया है उसे पूरा किया है क्योंकि यह बड़ी इन्साफ पसंद सरकार है, देवताओं की सरकार है और काबिले एतबार सरकार है । (हंसी) इसने रजवाड़ों से जो वायदे किये थे उनके मुताबिक बदस्तूर उनके करोड़ों रुपये की पैनशन देती आ रही है और अब कारखानेदारों से जो वायदे किये थे उन्हें पूरा करने पर उतारू है। चाहे स्कूल के छोटे छोटे मासूम बच्चों को भिखारी बना कर घर घर पैसे मांगने के लिये भेजना पड़े, चाहे गरीब चपड़ासियों, चौकीदारों की तन्खाहों से फंड के लिये पैसे काटने पड़ें, चाहे जनसंघी वर्कर्ज़ घर घर से चीथड़े इकट्ठे करके उजड़े हुए लोगों को भेजें, चाहे पंजाब में यह हालत हो कि गन्ने की फसल तबाह हो जाए और मिल मालिक किसान को यह कहें के उसका गन्ना ठीक नहीं क्योंकि उसे नहर का पानी पूरा नहीं लगा, लेकिन इसके बावजूद यह सोशलिस्ट सरकार मिल मालकों और सरमायेदारों का घर भरने के लिये पैसा लुटाने जा रही है । चाहे किसान पानी के लिये तरस रहे हैं। और उनकी फसलें बगैर पानी के सूख रही हैं लेकिन इस देवता सरकार ने पाकिस्तान से किये गये वायदों को ज़रूर पूरा करना है। इस सरकार को गरीबों के वायदों का तो कोई ख्याल नहीं लेकिन कारखानेदारों, अंग्रेज़ों के पिट्ठुओं और रजवाड़ों से किये गए वायदों का बहुत ख्याल है। वाह री सोशलिज्म का नारा लगाने वाली सरकार तेरे क्या कहने ! (हंसी) स्पीकर साहिब, लुध्याना के स्टेशन पर अमृतसर की

[चौधरी नेत राम]

मेल गाड़ी जा रही थी । जब गाड़ी वहां खड़ी हुई तो एक मुसाफिर पानी पीने चला गया और डब्बे पर तीन लकीरों की निशानी देख कर चला गया कि उसे देख कर वापस आ जायेगा । उसके वापस आने तक वह गाड़ी चली गई और वहां देहली जाने वाली गाड़ी खड़ी हो गई । वह बेचारा तीन लकीरें देख कर उसी गाड़ी में चढ़ कर डब्बे में सो गया.........

**श्री अध्यक्ष**: आप किधर जा रहे हैं ? (The hon. Member is going off the track.)

**चौधरी नेत राम**: स्पीकर साहिब, मैं तो इन के सोशलिज्म की मिसाल हाउस में बता रहा हूँ। मैं अर्ज़ कर रहा था कि वह किसान आराम से सोया रहा और जब वह गाड़ी देहली स्टेशन पर पहुंची और उसने वहां पर चहल पहल देखी तब उसने लोगों से पूछा कि यह कौनसा स्टेशन है। तो वह बेचारा किसान बहुत घबराया। उसने इस मसले को काफी सोचा और बाद में कहने लगा कि वाह रे कांग्रेस सरकार के सोशलिज्म ! गाड़ी के डब्बे की ऊपर की सीट दिल्ली को जाती है और नीचे की सीट अमृतसर को जाती है। (घंटी) मेरा कहने का मतलब यह है कि सरकार तो गरीबों को ऊपर उठाने का नारा लगाती है लेकिन सरकार अमीरों की ही मदद करती है। यह सरकार रजवाड़ों की ही मदद करती है जिन्होंने आज़ादी की लहर में देश के साथ गद्दारी की थी, लोगों के ऊपर ब्रिटिश सरकार के साथ मिल कर बहुत ही अत्याचार किये । सरकर इनके साथ ही वायदे करती है और उनको ही पूरा करती है। गरीबों की भलाई के लिये कोई ध्यान नहीं देती है। सभी माननीय सदस्य जानते हैं कि इस लड़ाई के दौरान में और लड़ाई बन्द होने के बाद भी सरकार ने पुलिस के ज़ोर से और लोगों को हथ-कड़ियां दिखा कर डिफैंस फंड के लिये रुपया इकट्ठा किया । लोगों को नाजायज़ तौर पर फंड हासल करने के लिये तंग किया । ऐसा कदम सरकार के लिये बहुत ही शर्मनाक हैं। सरकार को चाहिए कि वह ऐसे कदम न उठाए । इस तरह के कदम उठा कर किसानों को ही तंग किया जा रहा है। (घंटी) स्पीकर साहिब, मैं यकीन से कह सकता हूँ कि इस वक्त पंजाब के हर आदमी के दिल में बहुत जोश है । चीन और पाकिस्तान तो क्या, अगर इस समय ब्रिटेन और अमरीका भी हमारी तरफ बुरी आंख से देखें तो उनकी आंखें निकाल ली जायेंगी । अगर हमारी तरफ बाजू बढ़ायेंगे तो उनके बाजू काट लिये जायेंगे। अगर वह ज़बान से बुरी बातें करेंगे तो उनकी ज़बान निकाल ली जायगी। इस वक्त देश में बहुत जोश आया हुआ है लेकिन बड़े खेद से कहना पड़ता है कि अगर कांग्रेस सरकार का दो तीन साल बाद राज रहा तो यह ही देश को बुरी तरह से तबाह कर देंगे । इसलिये सरकार को चाहिए कि गरीब जनता को टैक्स लगा कर तंग न करें बल्कि उनके टैक्सों में सहूलतें दें । स्पीकर साहिब, यह सरकार लोगों से ज़बरदस्ती फंड्ज़ इकट्ठे कर रही है। पहले सरदार प्रतापसिंह कैरों पर इल्ज़ाम लगाते थे कि वह सरमायेदारों के साथ मिला हुआ था और उनकी मदद करता था लेकिन यह राम किशन भी उससे कम नहीं है । यह भी श्री थापड़ की हर प्रकार से मदद कर रहा है। श्री

रामकिशन और सरदार प्रताप सिंह में मुझे कोई फर्क नज़र नहीं आता है। अगर सरकार इसी तरह से काम करती रही तो यह ही देश को तबाह कर देंगे। यहां पर कांग्रेस बैंचों की तरफ से भी इस बिल की मुखाल्फत की गई है। वह समझ रहे हैं कि यह सरकार गरीब जनता के साथ अन्याय कर रही है। अगर उन्हें किसानों का फिक्र है तो वह हमारे साथ मिल जाये ताकि यह बिल पास न हो सके। (घंटी) मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इस बिल के द्वारा सरमायेदारों की ही मदद की जा रही है। जनरल इलेक्शन में सरकार की गलत नीतियों के कारण ही यहां पर आपोज़ीशन के ६५ आदमी चुनकर आए। उसके बाद कांग्रेस पार्टी से कुछ मैम्बर्ज़ निकल कर हमारी तरफ आए। उन्होंने उस पार्टी का नाम प्रजातंत्र रखा। इसी तरह से ज्ञानी करतारसिंह पार्टी के तीन मैम्बर्ज़ हमारी तरफ आए। अगर वह सब हमारी तरफ रहते तो मैं समझता हूँ कि आपोज़ीशन की काफी संख्या बढ़ जाती और आपोज़ीशन इस सरकार के मुंह में लगाम डाल सकती थी और इस सरकार को मनमानी करने से रोक सकती थी। मैं समझता हूँ कि इस तरह से लोगों को इस सरकार से इन्साफ भी मिल सकता है। (घंटी) मैं इस बिल की मुखालफत करता हूँ। मैं चाहता हूँ कि इस बिल को पास न किया जए।

**ਸਰਦਾਰ ਬਲਵੰਤ ਸਿੰਘ (ਸੁਲਤਾਨਪੁਰ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਬਿਲ 1953 ਵਿਚ ਪਾਸ ਹੋਇਆ ਸੀ। ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ, ਜਿਹੜੇ ਸਾਡੇ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਹਨ, ਉਹ ਉਸ ਵੇਲੇ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਸਨ। ਉਹ ਬੜੇ ਪ੍ਰੋਗਰੈਸਿਵ ਸਮਝੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਉੱਤੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਹੀ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਉਮੀਦਾਂ ਹਨ। ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਜਦੋਂ ਉਰਿਜਿਨਲ ਬਿਲ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਸੀ ਉਸ ਵੇਲੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬਿਲ ਦੀ ਡਟ ਕੇ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕੀਤੀ ਸੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 14 ਅਕਤੂਬਰ, 1953 ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿਲ ਦੇ ਮਾਲਕ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪ੍ਰਾਫਿਟ ਲੈ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਟੈਕਸ ਲਾਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਅਤੇ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪ੍ਰੋਡਕਸ਼ਨ ਵਧਾਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਅਸਲੀ ਗੱਲ ਤਾਂ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪਰੋਡਕਸ਼ਨ ਵਧਾਉਣਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਪ੍ਰਾਬਲਮ ਨੂੰ ਸਮਝਿਆ ਨਹੀਂ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਗੰਨੇ ਦੀ ਕਮੀ ਸੀ। ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪਰੋਡਕਸ਼ਨ ਲਈ ਕੋਈ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ। ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਨੂੰ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦਿੱਤੇ ਗਏ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸਾਨਾਂ ਕੋਲੋਂ 10 ਮੀਲ ਦੇ ਅੰਦਰ ਗੰਨੇ ਖਰੀਦਣ ਲਈ ਸਹੂਲਤ ਦਿੱਤੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਦੇ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਬਲਿਕ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪ੍ਰੋਡਕਸ਼ਨ ਵਧਾਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਸ਼ੂਗਰ ਮਿਲਜ਼ ਵੀ ਇਕ ਦੋ ਮਹੀਨੇ ਸਾਲ ਵਿਚ ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਬਾਕੀ ਸਾਰਾ ਸਾਲ ਬੰਦ ਰਹਿੰਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਦੇਰ ਤਕ ਗੰਨਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਰਿਹਾ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਅਸਲੀ ਪ੍ਰਾਬਲਮ ਦੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਮਿਸਚੀਵਸ ਕਿਸਮ ਦਾ ਬਿਲ ਕਹਾਂਗਾ। (Thumping from the Opposition Benches) ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਕਿ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿਲਜ਼ ਦੇ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦੇਣਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕਾਂ ਲਈ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਫਾਰੇਨ ਐਕਸਚੇਂਜ ਵਿਚ ਛੁਪਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਮਿੱਲ ਮਾਲਕ ਜਿੰਨਾ ਐਕਸਪੋਰਟ ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਸਦਾ 90 ਫੀਸਦੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਇਮਪੋਰਟ ਕਰਨ ਵਿਚ ਲਾਉਂਦੇ ਹਨ। ਤੇ ਉਸ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਨੂੰ ਫੇਰ ਬਲੈਕ ਵਿਚ ਵੇਚਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਵਿਚ 4, 5 ਗੁਣਾ ਲਾਭ ਉਠਾਉਂਦੇ ਹਨ।

[ਸਰਦਾਰ ਬਲਵੰਤ ਸਿੰਘ]

ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ 10 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਮੰਗਵਾਕੇ 40 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਬਲੈਕ ਵਿਚ ਕਮਾਉਂਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦਾ ਕੋਈ ਸੈਪੇਰੇਟ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਨੌਈਅਤ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਸਮਝਿਆ ਕਾਂਗਰਸ ਸ਼ੋਸ਼ਲਿਸਟਿਕ ਪੈਟਰਨ ਆਫ ਸੁਸਾਇਟੀ ਦਾ ਨਾਰਾ ਲਾਉਂਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸੇਸ਼ਨ ਮਈਅਰਜ਼ ਲਾਉਣੇ ਹਨ ਤਾਂ ਕਾਂਗਰਸ ਸਰਕਾਰ ਸਰਮਾਏਦਾਰਾਂ ਦੀ ਝੋਲੀ ਵਿਚ ਜਾਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। (Thumping from the Opposition Benches) ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਦੇ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਥੇ ਸਰਕਾਰ ਉੱਤੇ ਇਲਜ਼ਾਮ ਲਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਕੈਪੀਟਿਲਿਸਟਾਂ ਦੇ ਵਲ ਰਜੂਹ ਹੈ। ਸਾਡੀ ਡਾਇਰੈਕਸ਼ਨ ਤਾਂ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਇਕਾਨੌਮੀ ਦੀ ਤਰਫ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪ੍ਰੋਡਕਸ਼ਨ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣ ਦੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂਕਿ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿਲਾਂ ਨੂੰ ਖੰਡ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਗੰਨਾ ਮਿਲ ਸਕੇ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਮਿਲਾਂ ਨੂੰ ਸੈਟ ਅਪ ਕਰਨ ਲਈ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਏ ਲੱਗੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਿਲਾਂ ਨੂੰ ਬੰਦ ਰਖ ਕੇ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਏ ਦੀ ਇਨਵੈਸਟਮੈਂਟ ਨੂੰ ਜ਼ਾਇਆ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਣ ਲਈ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਉਣ ਵਿਚ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਸਰਕਾਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਮਦਦ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਮਿੱਲਾਂ ਤੇ ਜਿੰਨਾ ਰੁਪਿਆ ਇਨਵੈਸਟ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦਾ 25 ਫੀ ਸਦੀ ਰੁਪਿਆ ਪ੍ਰਾਪਰਲੀ ਯੂਟੀਲਾਈਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ ਮਿਲਾਂ ਸਾਲ ਵਿਚ 1 ਜਾਂ 2 ਮਹੀਨੇ ਹੀ ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ। ਮਿਲਾਂ ਦੇ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਸਾਰਾ ਲਗਿਆ ਹੋਇਆ ਰੁਪਿਆ ਬਲਾਕ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਕਲੀਫ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਕਿਸਾਨ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਇਜ਼ਾਫਾ ਕਰ ਸਕੇ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ 2, 3 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਖੰਡ ਦੀ ਕੀਮਤ 60 ਫੀ ਸਦੀ ਵਧ ਗਈ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਗੰਨੇ ਦੀ ਕੀਮਤ ਵਿਚ 4 ਆਨੇ ਦਾ ਵਾਧਾ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਪਹਿਲਾਂ ਗੰਨੇ ਦੀ ਕੀਮਤ ਇਕ ਰੁਪਿਆ 50 ਪੈਸੇ ਫੀ ਮਣ ਸੀ, ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ ਕੀਮਤ ਇਕ ਰੁਪਿਆ 75 ਪੈਸੇ ਫੀ ਮਣ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ 4 ਆਨੇ ਦਾ ਕੁਲ ਫਾਇਦਾ ਹੋਇਆ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਕਾਫੀ ਮਿਹਨਤ ਦੇ ਨਾਲ ਗੰਨਾ ਪੈਦਾ ਕਰਦਾ ਹੈ । ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿਲਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਖੰਡ ਦੀ ਐਕਸਪੋਰਟ ਵਿਚ ਇਨਸੈਂਟਿਵ ਦਿੱਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਐਕਸਾਈਜ਼ ਡਿਊਟੀ ਵੀ ਮੁਆਫ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਣ ਵਿਚ ਕੋਈ ਲਿਮਿਟ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਿਲ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਖੰਡ ਦੀ ਕੀਮਤ ਵਿਚ 60 ਫੀ ਸਦੀ ਫਾਇਦਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੋਰ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾਉਣਾ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ, ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਘਟ ਫਾਇਦਾ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਗੰਨਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਲਈ ਮਦਦ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਤਾਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਨੁਕਸਾਨ ਨਾ ਹੋਵੇ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕੈਪਟਨ ਰਤਨ ਸਿੰਘ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮਿੱਲਾਂ ਨੂੰ ਘਾਟਾ ਪੈ ਰਿਹਾ। ਅਸੀਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਆਫ ਇੰਡੀਆ ਦੇ ਨਾਲ ਕੁਮਿਟਮੈਂਟ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਕੈਸ਼ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਆਰਗੂਮੈਂਟ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਅਗਰ ਗੌਰਮੈਂਟ ਆਫ

ਇੰਡੀਆ ਦੇ ਨਾਲ ਕਮਿਟਮੈਂਟ ਕੀਤੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਰੁਪਿਆ ਲੈ ਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮਿੱਲ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਦੇ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ। ਅਗਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਸੂਬੇ ਦੇ ਪ੍ਰੈਜ਼ੈਂਟ ਹਾਲਾਤ ਨੂੰ ਮੁੱਖ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਅਤੇ ਖੰਡ ਦੀ ਕੀਮਤ ਵਧੀ ਹੋਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਕਿਸੇ ਵੀ ਸੂਰਤ ਵਿਚ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਦੇ ਮਾਲਕਾਂ ਨੂੰ ਹੋਰ ਸਹੂਲਤ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਸ਼ੂਗਰ ਮਿੱਲਾਂ ਨੂੰ ਠੀਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਯੂਟੀਲਾਈਜ਼ ਕੀਤਾ ਨਹੀਂ ਜਾ ਰਿਹਾ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਮਾਨਯੋਗ ਮਨਿਸਟਰ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਹਾਊਸ ਤੋਂ ਵਿਦਡਰਾ ਕਰ ਲੈਣ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਬਹੁਤ ਪ੍ਰੋਗਰੈਸਿਵ ਹਨ ਅਤੇ ਮੇਰੀ ਸੈਸ਼ਨ ਉੱਤੇ ਜ਼ਰੂਰ ਗੌਰ ਕਰਨਗੇ।

**श्री रूपलाल महता (पलवल)** : आदरणीय स्पीकर साहब, बड़ी सितम ज़रीफी की बात है कि इस समय जब कि हमारे प्रांत को काफी रुपये की ज़रूरत है और जब कि मैम्बर साहिबान मांग करते हैं कि हमारे इलाके में सड़के बनाने के लिये स्कूल बनाने के लिये या हस्पताल बनाने के लिये सरकार को रुपया खर्च करना चाहिए तो सरकार अपनी मजबूरी का इज़हार करती है और कहती है कि फंडज़ की कमी की वजह से सरकार ऐसा करने में असमर्थ है लेकिन दूसरी तरफ बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि हमारे मन्त्री महोदय जोकि पंजाब के माने हुए नेता हैं, पुराने कांग्रेसी है और जो जनता के हितैषी हैं वे एक ऐसा बिल पाईलट कर रहे हैं जिसके द्वारा 1962 से सम्बन्धित पांच लाख के करीब रुपया मिल मालिकों को देने की मांग की जा रही है। अभी 1963–1964 और 1965 का रुपया तो देना बकाया होगा। यह तो सारा 25–30 लाख रुपये के करीब बन जायगा। स्पीकर साहिब, आपको याद होगा कि 1963 में ऐस्टीमेट्स कमेटी में ९ मैम्बर होते थे। मैं भी उनमें से एक था। डाक्टर बाल कृष्ण हमारे चेयरमेन होते थे। हमने एक्स ग्रेशिया ग्रांट टु दी मिल्ज़ देने का यूनेनीमसली विरोध किया था। कमेटी की रिपोर्ट लिखी गई कि यह रुपया नहीं दिया जाएगा। मगर सरकार का यह नोट था कि अगर ग्रांट की शक्ल में यह पया न दिया गया तो यह इंडस्ट्री क्रपल हो जायगी और बरबाद हो जायेगी और मिलों को चलता रखने के लिये वह रुपया दिया जाना जरूरी समझा गया। उस समय 22 लाख रुपये की रकम दी गई थी। अब 4,40,550 रुपया फिर मांगा जा रहा है लेकिन इसी तरह से अगले सालों का रुपया भी देना होगा। इस तरह से पांच, पांच और सात, सात लाख करके 1965 तक 30 लाख रुपये के करीब रकम बन जायगी। हम नहीं चाहते कि इन बातों का सहारा लेकर अपोज़ीशन को छींटे फैंकने का मौका मिले और इन कारनामों की वजह से उनको हमारी पार्टी पर लांछन लगाने का मौका मिले। ऐसी बातों की आड़ लेकर वे जनता को जाकर गुमराह करेंगे कि कांग्रेस पार्टी की सरकार लखपतियों और करोड़पतियों को फायदा पहुंचाने के लिये गरीब जनता पर टैक्स लगाती है, पूंजीपतियों को सपोर्ट करती है। जनता भोली भाली है, वह इनकी बातों में आ जाएगी। हम इन बातों को पसंद नहीं करते कि कांग्रेस पार्टी इस तरह से बदनाम हो। यह ठीक है कि आने वाले फोर्थ फाईव इयर प्लान को इंपलीमेंट करने के लिये हमें रुपये की जरूरत है। आपने कमर्शल क्राप सैस अमेंडमेंट बिल सरकुलेट किया है और उस के द्वारा तीन साल की मियाद करना चाहते हैं। फिर

[श्री रूप लाल मेहता]

आपने मोटर वहीकल्ज़ टैक्स के द्वारा मोटरों और ट्रकों पर टक्स बढ़ाया है। सेल्ज़ टैक्स को बढ़ाने की मांग भी की जा रही है। इन सारे टैक्सों को बढ़ाने की मांग इसलिये मंजूर की गई कि आने वाले प्लान को इम्प्लीमेंट करना है। इससे गरीब जनता और आम आदमी पर बोझ पड़ेगा लेकिन दूसरी तरफ आप 1962 के सम्बन्ध में 4,04,550 रुपया पूंजीपतियों को देने जा रहे हैं। इसी तरह से 1963,1964 और 1965 के सालों का भी रुपया अभी देना बकाया होगा। इस बिल की दफा 17 के मातहत आप इसको रीट्रोसपक्टिव इफैक्ट देना चाहते हैं यानी उनको पहले दिया हुआ रुपया भी माफ करने जा रहे हैं। दूसरी तरफ आज हमारे प्रांत को हर मरहले पर एक एक पाई की ज़रूरत है। 40,00 रीफियूजी अपरूट होकर आए हैं, उनको कपड़े की ज़रूरत है, राशन की ज़रूरत है, सरदी का मौसम है उनको रज़ाई की ज़रूरत है। एक एक पाई की डीफेंस के लिये ज़रूरत है। यह कितनी सितम ज़रीफी की बात है कि एक तरफ तो यह हाल है और दूसरी तरफ आप पूंजीपतियों को, मगरमच्छों को इतनी भारी रकम माफ करने जा रहे हैं। यह कहां तक ठीक है ? यह तो आपके सोशलिस्टिक पैटर्न के नाम पर एक बदनुमा धब्बा है। मैं माननीय मन्त्री महोदय से अर्ज़ करूंगा कि जिस वक्त हमारे बैकवर्ड इज़ला से मांग आती है कि देहात को बिजली की ज़रूरत है तो वे कहते हैं कि फंड्ज़ नहीं हैं। एक सवाल के जवाब में हमारे बिजली मन्त्री ने लिखित रूप में बताया कि 64 ट्यूब वैल तो देने हैं लेकिन उनके लिये इसैंनशल मैटीरियल नहीं है। मुझे निहायत अफसोस से कहना पड़ता है कि जब 64 ट्यूब वैल्ज़ के लिये बिजली मांगी जाती है तो वे कहते हैं कि इसैंनशल मैटीरियल की कमी है लेकिन पूंजीपतियों को पांच लाख रुपया देने जा रहे हैं। अगर यही रुपया पूंजीपतियों को देने की बजाए आप किसानों को करलोस्कर पम्प खरीद कर ही देते तो उनको पानी मिल सकता था। उनको फर्टेलाईज़र दे देते, उनको बीज ही लेकर दे देते तो देश में अन्न की पैदावार भी ज्यादा हो जाती और इसमें डीफेंस में भी सहायता मिलती। मुझे सख्त दिली से कहना पड़ता है, पता नहीं है कि पार्टी व्हिप क्या हो क्योंकि पार्टी व्हिप तो मानना ही पड़ता है ......(विघ्न) मैं माननीय मन्त्री महोदय से अर्ज़ करूंगा कि इसको फिर कंसिडर कर ले। अगर वह रियायत देना ही चाहते हैं तो यही रुपया किसानों की बहबुदी के लिये खर्च कर दें। किसानों को सहायता दें जिससे देश की उपज बढ़े। रोड डीवैलपमेंट के लिये यह रुपया खर्च कर दें जिस से देश उन्नति की राह पर अग्रसर हो सके। जब हम अपने पी. डब्ल्यू. डी. मन्त्री महोदय से कहते हैं कि हमारे इलाके में जो कि पसमांदा इलाका है उसमें डेढ़ मील लम्बा सड़क का टुकड़ा बना दो तो वे कहते हैं रुपया नहीं है। मैं कहता हूँ कि आप जिस रुपये को पूंजीपतियों को देने जा रहे हैं कुछ हल्कों में छोटी छोटी सड़कें ही बना देते तो उससे मज़दूरों को काम मिल जाता, ठेकेदारों को काम मिल जाता, ट्रक वालों को भी काम मिल जाता और वे रुपया भी कमा लेते। इस से इलाके की डीवैपमेंट भी हो जाती और लोगों को कोई संतोष हो जाता कि कांग्रेस गवर्नमेंट देश का विकास कर रही है। पहले भी जो रुपया सरकार ने पूंजीपतियों को दिया था वह भी सरकार के माथे पर एक कलंक है। उस समय सरदार

[श्री मोहन लाल]

दिया था और उन व्यापारियों के साथ अन्डरस्टैंडिंग की थी किसी समझोते की शक्ल में और उन्हें विश्वास दिलाया गया था कि उनकी शिकायात को सुना जाएगा और उन के साथ अच्छा व्यवहार किया जाएगा । मुझे यह भी बतलाया गया है कि सी. एम. साहिब ने एक चिट्ठी उन को अपने दसखत से लिख कर भी भेजी थी जिस का कुछ एक्सट्रैक्ट मैंने भी नोट किया था जो मैं आप के द्वारा हाऊस के गोशगुज़ार करना चाहता हूं :

"......That the Government will be glad to consider the grievances of Beoparies through committee comprising their representatives and those of the Government. This Committee could suggest simplification of the existing law and procedure including any observations on the separation of executive and judiciary in the Department."

इस तरह चीफ मिनिस्टर साहिब उनको विश्वास दिलाते हैं बाकायदा एक चिट्ठी के ज़रिए से कि ऐसी कोई बात ना होगी : क्या मैं उन से पूछ सकता हूं कि आया कोई ऐसी कमेटी गवर्नमेंट ने व्यौपारियों के ग्रीवेन्सज सुनने के लिए बनाई जिस में उनके अपने नुमाइदे हों ? क्या गवर्नमेंट ने यह मुनासिब समझा कि उन की शिकायात को भी सुना जाए ? इस के साथ साथ यह बात भी मैं उनसे पूछना चाहता हूं कि इस बिल में बहुत बड़ी तबदीली, इन प्रोविजनज़ में लाने से पहले क्या उन्होंने यह मुनासिब समझा कि उन व्यौपारियों के नुमायदों के साथ भी कोई बातचीत की जाए ? तो मैं पूछना चाहता हूं कि ऐसे आशोरेंस देने के फिर मायने क्या हैं (घंटी)। मैं आपके हुक्म के मुताबिक अपनी बात यहीं बन्द करता हूं और प्रार्थना करता हूं कि इस बिल को पास न किया जाए और इसे पास करने की बजाये बेहतर यह होगा कि इस पर फिर से विचार किया जाये या इसे अब वापस ही ले लिया जाये ।

**ਵਿੱਤ ਮੰਤਰੀ:** ਪੰਡਤ ਜੀ ਨੇ ਇਹ ਨਹੀਂ ਦੱਸਿਆ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲ 1963 ਦਾ ਹੈ ਅਤੇ 1964 ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਪਹਿਲੀ ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਮੈਂਟ ਦੀ ਕੈਬਨਿਟ ਦੇ ਪੰਡਿਤ ਜੀ ਮੈਂਬਰ ਸੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਸੀ, ਇਹ, ਲਫਜ਼ ਬਲਫਜ਼ ਉਹੀ ਹੈ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਮੋਹਣ ਲਾਲ:** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਗੱਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੁੱਛ ਲਈ ਹੈ, ਮੇਰਾ ਵੀ ਫਰਜ਼ ਬਣਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਵੀ ਉਸ ਦਾ ਜਵਾਬ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ।

**Mr. Chairman :** In what connection is the Hon'able Member speaking ? Is he speaking on a point of personal explanation or on a point of Order ?

**Shri Mohan Lal :** He has asked me a question. If you think it is worthwhile for me to reply, I will otherwise I will ignore it.

श्री **बलरामजी दास टंडन** (अमृतसर शहर, पश्चिम) : चैयरमैन साहिब मुझे बड़ा अफसोस है कि इस तरह का बिल इस हाऊस मे लाया गया है । यह उस वक्त आया है जब कि पंजाब के हालात ऐसे हैं कि पता नहीं कब क्या से क्या हो जाए । जो काम पंजाबियों नें इन हालात में किए इन की तारीफ ना सिर्फ दूसरे सूबों ने ही की है वल्कि सेंटर की सरकार भी एप्रीशिएट कर रही है। यह बात समझ से बाहर है कि पता नहीं पंजाब सरकार ने क्यों मुनासिब समझा कि इस तरह का कन्ट्रोवर्शियल

बिल इन हालात में लाया जाए । बजाए इस तरह बिल लाने के आज जरूरत इस बात की है कि पंजाब के अन्दर उस खतरे का मुकाबला करने की तैयारी की जाए जो इस की सरहदों पर बना हुआ है । ऐसे हालात में इस मुल्क के सभी लोग अपने काम को भूल कर सब बातों को छोड़कर मिलकर उस बड़े खतरे का मुकाबला करने में लगे हुए हैं । इन दिनों क्या अमीर और क्या गरीब जिस की दो रुपए की आमदन रोजाना है उसने भी वगैर किसी जरूरत को सोचे समझे इस मुल्क के लिए कुछ न कुछ देने का तहैया किया हुआ है और बड़े से बड़े ने भी । हर आदमी इस मुलक का एक फौजी के तौर पर काम कर रहा है । उन्हें अपनी आमदन का ख्याल नहीं और ना ही अपने कारोबार ही का कोई ख्याल है । ऐसे मौका पर सरकार की तरफ से लोगों को एक नए ऐटमासफियर में डाल देना मैं समझता हूं कि मुनासिब बात नहीं है । पंजाब सरकार को चाहिए था कि ऐसे मौका पर वह लोगों की खिदमत को एप्रीशिएट करती और नाजुक हालात को पहले बचाने की कोशिश करती और उन लोगों को हौंसला देती कि पंजाब गवर्नमेंट भी आप के साथ शाना बशाना खड़ी है आपको अगर कोई मुश्कलात आएगी तो अपने सारे जराये लोगों के साथ है। हम आपकी पूरी इमदाद करेंगे । ऐसे मौका पर अगर इन्हें सरमाया की जरूरत थी तो यह पंजाब सरकार के पास जाती और कहती कि यहां पर ऐसा मौका आ गया है हमें फिनानशल एड की जरूरत है जो कि एक जायज़ मांग थी । मगर बड़े अफसोस की बात है कि इधर कोई ख्याल तक भी नहीं किया गया । मुझे सेंटर और पंजाब के अच्छे अच्छे लोगों को मिलने का मौका मिला है सभी ने यही कहा कि पंजाब सरकार के एक एक बज़ीर यहां आये हैं मगर किसी के मुंह से एक लफ्ज़ भी फाईनेनशियल एड के लिए नहीं निकला । यह कितनी अफसोसनाक बात है । हमें यह बताएं कि यह यहां पर ऐसी बातें करते हैं क्या इन्होंने यहां पर जाकर कोई मांग की ? यही बिल नहीं इस सैशन में अभी तक 3-4 बिल आ चुके हैं एक से एक उल्टा है । आप देखें ट्रक वालों के ऊपर टैक्स लगाने का बिल आया। जहां पर उन को उनकी खिदमात का सरकार को रिलीफ देना चाहिए था मगर रिलीफ की बजाए उन को टैक्स देना पड़ा इस के दूसरे बिल उन लोगों के लिए, जो ज़िमींदार इस सरकार का खज़ाना भी भरते हैं और इन्हें खाने को भी देते हैं । उन लोगों की बजाए इसके कि किसी तरह की सहूलियात दी जाती यह उनके लिए मुशकलात पैदा करने में लगे हुए हैं । तरह तरह की सौदा वाजियां गरीब जनता की खून पसीने की कमाई पर चन्द कारखानेदारों को खुश करने की गरज़ से कीं। आज यह व्यापारियों के टैक्स का बिल ले आए जैसे इन को मालूम ही नहीं है कि मुलक में हो क्या रहा है । हां, वजीर साहिबान ने बार्डर पर जाकर अगर कोई काम किया है तो वह बाद में उन इलाका जात को देखने गए हैं जो दुमशन के हमारे आकुपेशन में हैं। अगर वह उन दिनों इन टारगैट मुकामों पर होते तो पता लगता कि दुशमन का मुकाबला किस तरह किया जाता है बार बार साईरन बजते थे और ऐसे हालात में इन लोगों को कुछ तो हैल्प

[श्री बलरामजी दास टंडस]

की होती । इन हालात में जिन लोगों नें फौजी भाइयों को मोर्चे पर बैठे हुए राशन पहुंचाया. अपने खानदान तक लगाए, पंजाब के चप्पा २ की हिफाजत की, मगर हिफाजत के इवज में जिन का उस वक्त से व्यापर बन्द है, काम बन्द है आज उन्हें इस बिल के ज़रिए से खुश किया जा रहा है वह जाएं बार्डर डिस्ट्रिक्ट के अन्दर और पूछें कि आज क्या हालत है । आगे कोई भी दुकानदार कहीं से भी कोई माल लाता था तो उसे उसी वक्त मिल जाती थी और रुपया हाल की हाल नहीं देना पड़ता था क्योंकि देना वाला जानता था कि रुपया कहां जाता है मिल ही जाएगा लेकिन आज हालत ही बदल गई है । क्योंकि व्यापार को बहुत भारी धक्का लगा है बिजनेस बिलकुल टाइट हो गया है । अब जो पेमेंट होती है वह चंगीधारे से पेमेंट होती है । जिसका मतलब यह होता है कि यह रहा माल और यह रहा रुपया । यानी रुपया रख जाओ और माल ले जाओ । गवर्नमेंट को चाहिए था कि इस तरह के हालात पैदा करती कि लोगों का टाईम के मुताबिक विश्वास बना रहता । वैसे भी हर सरकार का अपनी जनता के लिए एक बाप की तरह रवैया होता है कि जब बेटा मुसीबत में होता है तो उसकी पीठ पर हाथ रखता है और उसे हर प्रकार की मदद करता है व होंसला देता है । लेकिन सरकार ने मदद तो क्या करनी थी, और टैक्स का इनाम लेकर आए हैं और जनता को और भी हतोत्साहित किया है सरकार अगर चाहती तो यूनियन गवर्नमेंट से इस बात की अपील करती कि पंजाब की जनता ने इतना सफर किया है और इतना नुक्सान उठाया है, सारे देश की रक्षा की है इस लिए इसकी इकानमी को जो धक्का लगा है, उसको पूरा किया जाए । यह केन्द्रीय सरकार को कह सकती थी कि जब दूसरे सूबों की यह रक्षा कर सकता है तो उन सूबों का भी यह फर्ज बनता है कि वह पंजाब की मदद के लिए तैयार हों ।

इस सरकार ने व्यापारियों से बात चीत भी की है । और उनकी बातों को माना भी है जिसका जिक्र भी यहां एक लाइन दे कर किया है कि जितनी चीजों की मांग की है उसको फर्स्ट स्टेज पर इन्ट्रोडूयस करेंगे । लेकिन जो बात यह ऐग्री कर चुके हैं उसका कहीं इस बिल में नाम नहीं है । सिर्फ उस स्टेज का नाम भर दिया है । कुछ आइटम ऐसे हैं जैसे सीमेंट, पेपर, फूट इत्यादि जो निकाले जा सकते हैं लेकिन इनका जिक्र कहीं नहीं किया । अब क्या होगा ? एक प्रोलांग्ड बातचीत होगी एक पहले कोई अफसर जाएगा जो असैस करेगा फिर रिपोर्ट देगा उसके बाद लोगों के डैपूटेशन आएंगे फिर मिनिस्टर साहिब बाद में ऐग्री करेंगे कि फलां फलां आइटम निकाले जा सकते हैं । जब एक चीज ऐग्री हो गई तो फिर सारे आइटमज डालने का सवाल क्यों पैदा हुआ ? इनके बारे में साफ लिखा जाता कि ऐग्रीड चीजों को निकालने की कोशिश करेंगे । अब सरकार का जो यह तरीका है जिसके जरिए रिट्रंजेंट मैयर्ज़ लिए जा रहे हैं उनको देख कर लगता है कि यह सरकार अपनी सरकार नहीं है । अफसोस होता है जब यह देखते हैं कि इन्होंने यह प्रावीजन रखा है कि अगर कोई

रेड़े पर भी माल रख कर ले जा रहा है तो वह किताबें दिखाए । अगर वह किताबें पेश नहीं करता तो सामान जब्त कर लिया जाएगा। इसी तरह से अगर कोई बस पर माल ले जा रहा हो तो उसे भी किताबें दिखाने के लिए कहा जा सकता है और अगर वह नहीं दिखाता है तो बस पर ही उसका माल जब्त कर लिया जाएगा । यह तो अपनी गवर्नमेंट है इसे तो ऐसा नहीं करना चाहिए था कि जिस से लोगों को इतनी हार्डशिप होती । अंग्रेज भी यहां पर हकूमत करके चले गए । उन्होंने भी सेल्ज टैक्स इंट्रोड्यूस किया था मगर ऐसा कभी नहीं किया ।

जैसा कि पंडित जी ने बताया । अब क्या होगा ? अगर एक दुकानदार के पास 1000 बनियानों का बंडल है या स्टाक है । उसमें से उसने दो या तीन बनियानें बेच लीं तो वह उसी वक्त उनकी एंट्री करेगा और बिल पर रिकार्ड करेगा । उसके बाद 997 बनियानें सम्भाल कर रखेगा । इतना स्ट्रेंजेंड मैजर ला कर इस सरकार ने लोगों के अन्दर एक परेशानी पैदा करनी है । चाहिए तो यह था कि लोगों के अन्दर खुद यह अहसास होता कि जितना गवर्नमेंट टैक्स असैस करके एक बार रजिस्टर कर देती उतना लोग खुशी से दिए जाते । और अगर सरकार का यही उद्देश्य है कि रुपया आना चाहिए तो फिर क्यों नहीं सरकार ऐसा काम करती कि जिस से 18 करोड़ तो क्या 20 करोड़ रुपया मिल सकता है और जो टैक्स कलैक्शन पर जो खर्च होता है, वह भी सब बच सकता है, क्योंकि व्यापारी इस बात के लिए जिम्मा लेने को तैयार हैं कि सरकार 18 की बजाए 20 करोड़ रुपया ले ले लेकिन हैरेसमेंट तो न करे । वह हर तिमाही में 6 करोड़ रुपया आपको देने के लिए तैयार है ।

**वित्त मन्त्री** : थेंक यू । अगर ऐसा है तो हम तैयार हैं ।

**श्री बलरामजी दास टंडन** : ठीक है, करो फैसला । आप को 20 करोड़ रुपया मिलेगा और 2 करोड़ जो कलैक्शन वगैरह पर खर्च करते हो वह बचेगा ।

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम** : क्या टंडन साहिब और मिनिस्टर साहिब जिस फैसले को करने के लिए कह रहे हैं, अगर यह कर लें तो मुनासिब होगा ?

**श्री बलरामजीदास टंडन** : मैं लाइटली नहीं कह रहा । व्यापारी लोगों ने कहा है कि 20 करोड़ से भी अधिक रुपया हम गवर्नमेंट को दे देंगे लेकिन हर दुकान दार को चोर बनाना ठीक नहीं । उन्होंने कहा है कि बाकी जो नई दुकानें खुलेंगी उस पर भी जितना बनेगा वह भी वही कलैक्ट करेंगे और जो आप एक बार रजिस्ट्रेशन फीस के साथ लगा दें वह बराबर और खुशी के साथ देंगे । वह भी जानते हैं कि सरकार को रुपया की जरूरत है । लेकिन लोगों को एक एक पैसे के हिसाब में डालना और सरकार के सामने एकाऊंट रखना और फिर सरकार के कर्मचारियों का उनकी दुकानों पर और उनके घरों पर छापा मारना यह तो अपनी सरकार का काम नहीं है । लेकिन आप करते हैं क्योंकि आप तो यह चाहते हैं, कि हर एक दुकानदार की गर्दन आप दबोच कर उन्हें शिकंजे में रखे रहें और हर आदमी को अपने दबाव में रखें

[श्री बलरामजीदास टंडन]

स्पीकर साहिब, उन्होंने एक बात कही है कि इस तरह से उन्हें 17 करोड़ रुपए आते हैं लेकिन व्यापारियों ने खुद कहा है कि हम 20 करोड़ रुपया तक देने को तैयार हैं । वह कहते हैं कि हम से 5 करोड़ तमाही के बाद ले लो जितना बनता है वह दे देंगे । उन्हें जो हैरिसमेंट होती है उस में न डाला जाए । वह 20 करोड़ रुपया दे देंगे और इस तरह से एक दो करोड़ रुपया सरकार को कुलैक्शन के चार्जिज का बच सकता है । मुझे अफसोस है इस बात का कि यह जो बिल आज यहां जेरे बहस है जिसको आनरेबल फिनांस मिनिस्टर साहिब पाइलट कर रहे हैं उस में जो बातें रखी गई हैं मैं समझता हूं कि पंजाब के लोगों को, पंजाब के बहादुर लोगों को जान बूझ कर इस बात के लिए इनवाइट करने वाली बात है । उन को यह कहने वाली बात है कि हम तुम्हारे जख्मों पर फाहा रखने के लिए तैयार नहीं, हम तुम्हारे जखमों पर नमक छिड़कने के लिए तैयार हैं । आज यह पंजाब के हलवाई को इस जद में लाने की कोशिश कर रहे हैं । आज भी मेरे भाई जो यहां बैठे हैं मुझे यह बताएं कि कौनसी क्लाज में, मुझे तो मालूम नहीं है, कि आप ने ऐसी कोई ज्यादती नहीं की है । मुझे खुशी होगी । वह बताएं कि हलवाई जो छोटे छोटे बच्चों को एक एक आने दो दो पैसे पांच पांच पैसे की चीज वह देता है वह कैसे इस बात की आशा रखेगा, जो दूध और चाय बेचने वाला है वह भी सारे का सारा टैक्स दे उसका हसाब किताब दें, वह सेल्ज टैक्स के जुमरे में क्या नहीं आएगा ?

**वित्त मन्त्री** : बिलकुल नहीं ।

**श्री बलरामजीदास टंडन** : फिर उन के लिए कोई और चीज रख देंगे । यह ठीक है कि आप इसको एगजेम्पट कर रहे हैं । सेल्ज टैक्स का एक ही पहलू नहीं एक पहलू हो तो कहें । प्रचेज टैक्स भी होता है और डे-टू-डे टैक्स भी लगाया जाता है जो इसकी तीसरी शक्ल है । इन तीनों में से किसी जूमरा में तो उन्हें ले ही आएंगे । मुझे बताएं कि क्या वह तीसरे जुमरा में भी नहीं आते ? जो रजिस्टर्ड डीलर्ज थे पहले उनकी एक साल की लिमिट 50000 रुपए रखी थी और वह लिमिट 50 हजार रुपया 1952 में रखी थी अब उसे 30 हजार रुपया कर रहे हैं । अब यह पहले से भी घटा रहे हैं । पहले यह लिमिट इस लिए बढ़ाई थी क्योंकि रुपया की कीमत कम हो गई थी । जब चीजों की कीमतें बढ़ी तो इन्होंने सोचा कि 30 हजार रुपया की बजाए 50 हजार रुपया करना चाहिए । आज लिविंग स्टैंन्डर्ड की यह हालत है कि चीजों की कीमत इतनी ज्यादा हो गई है कि एक रुपया की कीमत 17 पैसे रह गई है । कम अज कम 1952 का हिसाब रख कर डे-टू-डे लिविंग के लिए उस को जितना खर्च करना पड़ता था उस लिमिट को बढ़ाना चाहिए था । जरूरत इस बात की है कि सरकार इस लिमिट को 50 हजार की बजाए 1 लाख रुपया करे ताकि उन दोनों को रिलीफ मिले । सरकार ने उलटा यह कर दिया कि 1965 में जो 1952 में लिमिट 50 हजार की थी उस को 30 हजार रुपया कर रहे हैं । मैं मिनिस्टर साहिब से यह जानना चाहता हूं कि जिस की सेल 30 हजार

रुपया सालाना है और जो लिमिट पहले 50 हजार रुपया थी क्या उस से पहले आपको टैक्स नहीं मिलता था ? वह भी टैक्स देता था । फर्क सिर्फ इतना है कि वह रजिस्टर्ड डीलर नहीं था । उसके पास नम्बर नहीं था । वह टैक्स दे कर समान लाता था और थोड़ा थोड़ा करके प्रचून में लोगों को दे देता था । वह समान अपनी दुकान पर ले आता था और टैक्स का हिसाब किताब नहीं रखता था । वह उस टैक्स को कीमत की शक्ल में पहले ही अदा कर आता था और थोड़ा थोड़ा करके प्रचून की शक्ल में कीमत में ही दे देता था । क्या उस के पास से टैक्स नहीं मिला ? उन के पास नम्बर नहीं. वह टैक्स खुद दे कर आते हैं । टैक्स वह किसी भी शक्ल में देते हैं । मुझे इसमें जाने की जरूरत नहीं । जरूरत इस बात की है कि जो लिमिट 50 हजार रुपए है इस की बजाए 1 लाख रुपया रखी जाए । अब जो लोग इस बिल की ज़द में आएंगे वह छोटे रेढ़ी वाले होंगे जिनकी 70 या 80 रुपया की डेली सेल है या वह होंगे जो सड़कों के किनारे पर कपड़ा बेचने वाले हैं । वह 70 या 80 रुपए रोज का कपड़ा फरोक्त करते होंगे । इन के कहने के मुताबिक वह रजिस्टर्ड होने चाहिए । मैं नहीं समझता कि आज जैसे कि हालात हैं उनके मुताबिक उनके साथ ऐसा किया जाए बलकि उन्हें रीलीफ देना चाहिए । सरकार बिलकुल उल्टे काम करती है और बिलकुल उल्टी गंगा वहा रही है । मैं नहीं समझता कि ऐसा क्यों किया जा रहा है ? मैं मिनिस्टर साहिब से कहूंगा कि उन बेचारे लोगों के साथ ऐसा व्यवहार न किया जाए बल्कि सरकार उन लोगों को रिलीफ दे कर उन्हें ऊपर उठाने की कोशिश करें । जो बिल में प्रोविजन लाए हैं उस से ऐसा साबित होता है कि सरकार ऐसा नहीं सोच रही है । इतना ही नहीं, स्पीकर साहिब इस के साथ जो दूसरी बात है वह यह कि इस में शर्तें आयद कर दी हैं कि अगर एक आदमी ने सैल्ज टैक्स का नम्बर लेना हो तो दो आदमी प्रसनल शोअर्टी दें वह लिख कर दें कि इसे रजिस्टर्ड डीलर बना लो । सरकार किसी स्कीम के मुताबिक उस के लिए रकम प्रसक्राईब कर लेगी उस को कहना होगा कि 10 हजार 20 हजार या 25 हजार रुपए जैसे भी उस ने दुकान खोलनी होगी उस के मुताबिक वह शोर्टी दे और यह रकम कैश देनी होगी । अगर किसी व्यक्ति ने दुकान में 10 या 20 हजार रुपए का माल लाना हो तो सरकार प्रैस्क्राईब करेगी कि 5 हजार रुपया दो ताकि पहले ही उसे दुकान में माल डालने के मोल की कैश शोरटी ही देनी पड़ जाए । और दुकान चलाने के लिए किसी से रुपया मांग कर जो लाया है किसी प्राइवेट आदमी से लोन लिया है उस पर 12 या 15 परसेंट इन्ट्रेस्ट देना पड़ता है । इस तरह की मद्द को निकालने के लिए गौर करना चाहिए । यह बिल काला बिल बन कर पंजाब के लोगों के सामने आया है इस को खत्म करने की जरूरत है । इतना ही नहीं, कुछ और बातें भी हैं । सरकार को चाहिए कि इस नीति से देखने की कोशिश करें वह यह कि आगे सरकार हर कारवाई के लिए एकशन ले सकती थी रजिसटर्ड डीलर्ज पर, अब सरकार इस में अमेंन्डमेंट करेगी कि कोई भी जो डीलर है उस का अकाऊंट

[श्री बलरामजीदास टंडन]

सरकार चैक कर सकती है और यहां तक ही नहीं पहले यह था कि उस का पिछले चार साल तक का अकाऊंट चैक हो सकता था अब इस नए प्रोविजन के मुताबिक पिछले 5 साल तक का होगा । पहले किताबें दुकान पर जा कर देखी जा सकती थीं अब उस के घर पर या किसी तीसरी जगह या चौथी जगह, दूसरे के मकान पर किसी दूसरे के गोडाऊन पर भी कोई चीज पड़ी है कोई समान पड़ा है कोई रजिस्टर या किताब पड़ी है तो उस तीसरे आदमी के मकान पर भी सर्च की जा सकती है । मैं समझता हूं कि यह सारे प्रोविजन जो सरकार ले कर आई है यह कोई गुडविल क्रिएट करने वाले नहीं है । इस से आप लोगों के दिलों में न्याय का अहसास पैदा नहीं कर सकते । आज के हालात में कोई ऐसा विशवास पैदा करने वाली बात करनी चाहिए जैसा कि कई एक बातें हैं। लेकिन जरूरत इस बात की थी कि सरकार उनको भी एशोयर करती, उनको पनपने का मौका देती । लेकिन सरकार उन के पीछे पड़ गई । यह बिल ला कर । मैं समझता हूं कि पंजाब के लिए पंजाब की जनता के लिए पंजाब के लोगों से पंजाब की सरकार न्याय नहीं कर रही है । मैं नहीं समझता कि यह पंजाब सरकार की शान को बढ़ाने वाली बात है बल्कि उल्टा यह उस की शान को धब्बा लगाने वाली बात है । इस लिए जरूरत इस बात की है कि इस बिल पर फिर से सोच विचार करें । जिस तरह पिछले बिल के बारे में बड़ी फराखदिली के साथ मैम्बर साहिबान की भावनाओं की कद्र करते हुए फिर से सोचने के लिए वापस ले लिया है उसी तरह मैं समझता हूं कि फिनांस मिनिस्टर साहिब भी मौजूदा हालात के पेशेनज़र और पंजाब की सिन्किग इकानोमी को रीएस्टैबलिश करने के लिए इस बिल पर दुबारा गौर करेंगे और पंजाब के बारडर के व्यापारियों को पंजाब से भागने पर मजबूर नहीं करेंगे । आज जो पंजाब में हालात हुए हैं वह दो माह छे माह के बाद फिर से हो सकते हैं और बारडर पर फिर जंग हो सकती है इस लिये आप को व्यापारियों के साथ अच्छा सलूक करना चाहिए और डराने की बजाए उन को ऐसटैबलिश करना चाहिए। यह सारे हालात देख कर व्यापारी लोग तो पहले ही सोचते हैं कि अपना बिजनैस कहीं देहली के आगे ले जाएं लेकिन आप अगर ऐसे stringent measures लाएंगे तो आप उन्हें सोचने की बजाए भागने पर मजबूर कर देंगे क्योंकि एक तरफ तो उन्हें अयूब मारता है तो दूसरी तरफ आप उन के पीछे लठ ले कर पड़ गए हैं। यह कोई पंजाब सरकार के लिये क्रैडिट की बात नहीं है। इस लिये मैं अर्ज़ करता हूं कि आप उन की भावना को इन्जर करने की कोशिश न करें वरना पंजाब की सारी इकानोमी ठप्प हो जाएगी। आप दूध देने वाली गाए को मारें नहीं उस से दूध लें। बजाए इस के कि आप इस से दूध लें आप उस के पीछे लाठी ले कर पड़ गए हैं ताकि जो दूध वह देती भी है उसे भी ले कर भाग जाए। बाकी जो कुछ इस महकमा में नीचे से लेकर ऊपर तक हो रहा है वह वित्त मंत्री जी आप भी जानते हैं। आगे जो पावर्ज़ आप के अफसरों को मिली हुई हैं उन से व्यापारियों का कचूमर निकला पड़ा है लेकिन अब आप एडीशनल पावर्ज़ दे रहे हैं ताकि वह लोगों को और हरास करें मुझे पता है कि एक सीनियर

अफसर ने अमृतसर में इस दफतर के सामने फल बेचने वालों, चाए की कैंटीन वालों और दूध बेचने वाली छोटी दुकानों पर छापा मार कर उन की कापियां कब्जा में ले लीं आप सुन कर हैरान होंगे कि उन कापियों में एक क्लर्क के नाम 80/85 रुपए फल वाले के और सौ सौ रुपए दूध चाय वालों के निकले और एक एक चपड़ासी के नाम 70 रुपए तक चाए मिठाई के निकले। मैं मिनिस्टर साहिब, बाहर आप को उस अफसर का नाम बता सकता हूं। आप बेशक उसे बुला कर पूछ लें। होता क्या है ? होता इस तरह है कि जब किसी की फाइनल एसैसमैंट हो जाती है तो जब वह दूसरे दिन आर्डर लेने जाता है तो अगर चपड़ासी क्लर्क को खुश नहीं करता उसे आर्डर नहीं मिलता और उसे चक्कर पर चक्कर डालने पड़ते हैं लेकिन आर्डर नहीं मिलेंगे। जब चार दिन चक्कर मारेगा तो चपड़ासी उस से पूछेगा कि कितने पैसे रिक्शा पर खर्च किए और उस के बताने पर कि तीन रुपए खर्च किए तो वह कहेगा कि अगर दो रुपये मुझे दे देते तो किस लिए इतनी खराबी उठाते। ऐसे हालात वहां पर होते हैं और काम काज वाले आदमी का बगैर पैसे दिये छुटकारा नहीं होता। कहने को तो वज़ीर साहिब यही कहेंगे कि यह धारा जो रखी गई बड़े 2 आदमियों के लिये है लेकिन मैं कहता हूं कि पहले बड़ा आदमी फंसता ही नहीं और अगर फंस भी जाए तो उस के खिलाफ़ इन्क्वायरी नहीं होती और अगर होगी भी तो सालों निकल जाएंगे और पीछे से होगा कुछ भी नहीं आखिर छोटे को ही रगड़ा लगता है (घंटी)। एक मांग व्यापारियों की यह है कि अपीलेट अथारेटी इस टैक्सेशन डिपार्टमैंट से सैपरेट होनी चाहिए और यह बात निहायत मुनासिब और जायज़ है। आप देखें कि इ. टी. ओ. की असैसमैंट के खिलाफ़ अपील एक्साइज़ ऐंड टैक्सेशन कमिश्नर के पास लाई करती है। इस में देखने वाली बात यह है कि जो कमिशनर नीचे अफसरों को यह आर्डर करता है कि ज़्यादा से ज़्यादा उगराही करो और जितने ज़्यादा से ज़्यादा पैसे तुम इकट्ठे कर के दोगे उस के मुताबिक आप की तरक्की होगी और चवायस का स्टेशन मिलेगा उस के पास ही नीचे की गई असैसमैंट के खिलाफ़ अपील जाएगी। वह कैसे इ. टी. ओ. की असैसमैंट के खिलाफ़ बात कर सकता है जब कि उस के कहने से ही इ. टी. ओ. ने ऐसा किया होगा। मैं समझता हूं कि it is against all canons of justice.

**वित्त मंत्री** : सब अलैहदा कर दिया है।

**श्री बलरामजीदास टंडन** : अभी तक तो उस के नीचे ही है और ना इस बिल में ऐसी चीज आई है। पांच छ: स्टेट्स ऐसी हैं जिन में यह सारे का सारा अमला सैपरेट है और एकसाइज ऐंड टैकसेशन कमिश्नर के मातहत नहीं है। मैं समझता हूं कि यह जायज मांग है और इसे मान लेना चाहिए। इस के साथ मैं यह कहना चाहता हूं कि इन्होंने कहा है कि जिस आदमी की असैसमैंट हो जाएगी उस ने अगर अपील करनी है तो पहले उसे टैक्स और पैनलटी के सारे पैसे जमा कराने पड़ेंगे तब उस की अपील दर्ज हो सकती है। यह बड़ी भारी हार्डशिप की बात है। अगर एक आदमी की साल में दो लाख की सेल भी होती है तो उस का सारा असासा 25 हजार से ज़्यादा नहीं होता। वह थोड़ा माल लाता है उसे बेच कर उन पैसों से दुबारा तीसरी वार, चार बार माल लाता जाता है और

[श्री बलरामजीदास टंडन]

बेचता जाता है। इस तरह उस की सेल तो दो लाख की हो जाती है लेकिन असासा उसका 25 हजार ही होता है। अगर उस आदमी को मजबूर किया जाए कि वह टैक्स के सारे पैसे और साथ में पैनलटी की रकम जमां कराएं तब उस की अपील दर्ज होगी तो उस के साथ यह बड़ा धक्का है और उस की दुकान बंद करवाने वाली बात है। (घंटी) इस लिये मैं वजीर साहिब से अर्ज करता हूं कि वह इन सारी बातों पर गौर करें और व्यापारियों को हरास न करें। उन को चाहिए यह था कि वह व्यापारियों को पास बुला कर उन से प्रेम से सारी बातचीत करते उन की सुनते और फिर यह बिल लाते। आमदनी बढ़नी चाहिए इस बात से कोई इन्कार नहीं करता लेकिन जिस तरीका से आप बढ़ाने लगे हैं तरीका खतरनाक है। ऐसे stringent measures लाने से तो जो पंजाब की बारडर की वजह से sinking इकानामी है वह और भी खत्म हो जाएगी। इस लिये इस बिल पर दुबारा गौर करें और इसे वापस लें।

**Shri Ram Saran Chand Mittal** (Narnaul) : Mr. Speaker, Sir, I have given notice of an amendement to the maintenance of list of business so far as this Bill is concerned. I beg to move......

**Mr. Speaker :** All the following amendments to the list of Business for today given notice of by the Hon'able Members relating to the motion under discussion will be deemed to have been read and moved and can be discussed along with the said motion.

**1. Shri Ram Saran Chand Mital :—**

To move that the Punjab General Sales Tax (Amendment) Bill, 1965, be circulated for eliciting public opinion thereon by thr 31st December, 1965.

**2. Comrade Babu Singh Master :—**
**3. Comrade Bhan Singh Bhaura :—**
**4. Comrade Gurbakhsh Singh :—**

To move that the Punjab General Sales Tax (Amendment) Bill, 1965, be circulated for eliciting public opinion thereon by the 31st December, 1965.

**5. Comrade Gurbakhsh Singh :—**
**6. Comrade Bhan Singh Bhaura :—**
**7. Comrade Babu Singh Master :—**
**8. Comrade Jangir Singh Joga :—**

To move that the Punjab General Salex Tax (Amendment) Bill, 1965, be circulated for eliciting public opinion thereon by the 1st February, 1966.

**9. Comrade Jangir Singh Joga :—**
**10. Comrade Bhan Singh Bhaura :—**
**11. Comrade Babu Singh Master :—**
**12. Comrade Gurbakhsh Singh :—**

To move that the Punjab General Sales Tax (Amendment) Bill, 1965, be referred to a Select Committee consisting of (names to be specified at the time of making the motion) with a direction to make a report by the 1st February, 1966.

**13. Comrade Shamsher Singh Josh :—**

To move that the Punjab General Slaes Tax (Amendment) Bill, 1965, be circulated for eliciting public opinion thereon by the 31st December, 1965.

श्री राम सरन चन्द मित्तल : अच्छा जी। तो मेरी मोशन यही है कि इस बिल को पब्लिक उपीनियन इलिसिट करने के लिये सरकुलेट कर दिया जाए। इस बारे में सब से पहले मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हैल्थी कन्वैनशन की बात यह थी और आगे भी यह होता आया है कि जब कोई बिल इन्ट्रोडयूस हो तो मूवर साहिब इस बिल के बारे में सारी बात बताते हैं। इस बिल के मूवर साहिब को भी चाहिए था कि वह बिल मूव करते वक्त हाउस को बताते कि यह बिल क्यों लाया गया है, इस के मेन प्रोविज़न क्या हैं और इस की बैकगराऊंड क्या है। खाली कोरा बिल मूव कर देना कोई हैल्थी कन्वैनशन नहीं है। जब भी कोई बिल मूव किया जाता है तो उस के साथ शार्ट स्पीच ज़रूर होनी चाहिए।

मैं अर्ज़ करता हूं कि जब पहले पहल सेलज़ टैक्स चालू किया गया था तो बड़े लो रेटस से शुरू किया गया था। लेकिन आज सेलज़ टैक्स इतना बढ़ गया है कि यह स्टेट revenue का मेन सोर्स बन गया है। किसी ज़माना में गवर्नमैन्ट ऐकस्पैंडीचर लैंड रेवेन्यू पर डिपैंड करता था। (The hon. member was still in possession of the House.)

1.30 p.m. | **Mr. Speaker** : The House stands adjourned till 9 a. m. tomorrow.

(The Sabha then adjourned till 9 a. m. on Wednesday the 3rd November, 1965.)

7312PVS.—384—31-5-66——C.P.& S., Pb., Cjandigarh

